# महावीर वाणी

( तीसरा भाग )

भगवान श्री रजनीश

: सकलन :

मा धर्म ज्योति

: सपादन :

स्वामी आनंद हरीश



रजनीश फाउन्डेशन, पूना

१९७६

## महावीर वाणी

तृतीय पर्युषण व्याख्यानमाला के अंतर्गत २५ अगस्त से
११ सितम्बर, १९७३ तक पाटकर हॉल, बम्बई में
'महावीर वाणी' पर भगवान श्री रजनीश
द्वारा दिये गये अठारह प्रवचनों का
संकलन

# पूर्वाभास

आइये हम फिर अवलोकन करें
महावीर-वाणी का
रजनीश-वाणी के दर्पण में
अवगाहन करे
महावीर के शब्द-सरोवर मे
एवं
रजनीश की प्रवचन-सरिता मे

एक प्रतीक्षा, एक अतराल के उपरांत
हम आ पहुँचे हैं अब
महावीर वाणी के तीसरे सोपान पर
अर्थात् महावीर वाणी की यात्रा का
अंतिम पड़ाव

प्रस्तुत प्रवचनमाला भगवान श्री रजनीश की
पांडित्यपूर्ण भाष्य या टीका नही है
महावीर के सूत्रों पर
प्रत्युत
स्वयं महावीर ने रजनीश-तूलिका मे
अपनी कृतियों को नया रग, नया रूप
नयी छवि प्रदान की है
फलत:
महावीर के ये प्राचीन सूत्र
पचीस सौ साल की लंबी यात्रा पूरी कर

उपस्थित हैं
अब
अपने नये अर्थ में, अभिनव स्वरूप में
अधुनातन मानवीय ज्ञान-विज्ञान
एवं
भौतिक संस्कृति के सामयिक संदर्भ में

भगवान श्री के प्रवचनामृत को
बुद्धि के अंजलि में ही न ग्रहण करें
बल्कि बहने दें इसे निर्बाध
हृदय की अतल गहराइयों की ओर
ताकि मूल स्वर अनसुना न रह जाये
मूल स्वर
अर्थात् भगवान श्री रजनीश का
या कहें एक नये महावीर का
प्रेमपूर्ण आमंत्रण
करुणाजन्य पुकार
जीवन को जानने की, जीने की
जीवन के आमूल रूपांतरण की
और हम फिर न चूक जायें इस सुअवसर को
जिसे हमने अपने पूर्व जन्मों में
महावीर, बुद्ध, कृष्ण के समसामयिक रहकर चूका है

महावीर वाणी का पाठ
केवल बौद्धिक औत्सुक्य और कौतुहल का आहार न हो
निर्मित कर लें हम इसमें अपना जीवन-पथ एवं साधना-पथ भी
ताकि नये तीर्थंकर का श्रम
सार्थक हो, सफल हो, सुफल हो

महावीर वाणी के तीन खंडों की ये श्रृंखला
एक यात्रा-पथ है

पदार्थ से परमात्मा तक की
ऊर्जा से चैतन्य तक की
संसार से सन्यास तक की

प्रस्तुत प्रवचनमाला महावीर के जिन सूत्रों पर दी गयी
वे हैं क्रमशः
लोकतत्त्व-सूत्र, पूज्य-सूत्र, ब्राह्मण-सूत्र
भिक्षु-सूत्र, मोक्षमार्ग-सूत्र

पुस्तक का सर्वाधिक सरस पक्ष
भगवान श्री का प्रिय पात्र मुल्ला नसरुद्दीन
जो अपने नये कारनामों के साथ
पुनः प्रस्तुत है आपके हास्यपूर्ण मनोरंजन हेतु
और महावीर के किसी गूढ़ सूत्र को
भले ही आप सर फोड़कर भी न समझ पायें
मुल्ला की एक छोटी-सी बेहूदगी
बात को सीधे गले के नीचे उतार देती है.

११ दिसंबर, १९७६
श्री रजनीश आश्रम,
पुणे (महाराष्ट्र)

स्वामी आनंद हरीश

# अनुक्रम

धम्मो अहम्मो आगास, कालो पुग्गल जन्तवो।
एस लोगो त्ति पन्नतो, जिणेहि वरदंसिहि ।।
गइलक्खणो उ धम्मो, अहम्मो ठाणलक्खणो।
भायण सव्वदव्वाण, नह ओगाहलक्खण ।।

वत्तणालक्खणो कालो,
जीवो उवओगलक्खणो।
नाणेण दसणेण च,
सुहेण य दुहेण य ।।

धर्म, अधर्म, आकाश, काल, पुद्गल और जीव ये छह द्रव्य हैं। केवल दर्शन के धर्त्ता जिन भगवाने ने इन सबका लोक कहा है।

धर्म द्रव्य का लक्षण गति है; अधर्म द्रव्य का लक्षण स्थिति है, सब पदार्थों को अवकाश देना – आकाश का लक्षण है।

काल का लक्षण वर्तना (बरतना) हैं, और उपयोग अर्थात् अनुभव जीव का लक्षण है। जीवात्मा ज्ञान से, दर्शन से सुख से तथा दुख से जाना पहचाना जाता है।

ऐसा मनुष्य खोजना मुश्किल है जो जीवन के सम्बन्ध में प्रश्न न उठाता हो, जिसकी कोई जिज्ञासा न हो, जो पूछता न हो। मनुष्य और पशु में वही भेद भी है। पशुओं ने जीवन जैसा है, उसे स्वीकार कर लिया है। कोई प्रश्न पशु की चेतना में नहीं उठता, कोई जिज्ञासा नहीं जगती। लेकिन, आदमी जैसा है, उतना होने से राजी नहीं है। आदमी जानना भी चाहता है – 'मैं क्या हूँ, क्यों हूँ, कौन हूँ?' प्रश्न करना मनुष्य होने की पहचान है। इसलिए जिस मनुष्य में अभी प्रश्न नहीं उठा, वह अभी पशु के जीवन से ऊपर नहीं उठा। और जिस मनुष्य के जीवन में जिज्ञासा का जन्म नहीं हुआ, अभी उस मनुष्य का मनुष्य की तरह जन्म भी नहीं हुआ। इसलिए कठिन है खोजना ऐसा मनुष्य – जो प्रश्न न पूछ रहा हो – जिसके लिए जीवन एक जिज्ञासा न हो।

प्रश्न सभी पूछते हैं, लेकिन कुछ लोग दूसरों के उत्तर को अपना उत्तर मान लेते हैं और अटक जाते हैं, और कुछ लोग जब तक अपना उत्तर नहीं खोज लेते तब तक अथक श्रम करते हैं। जो दूसरों का उत्तर स्वीकार करके रुक जाते हैं, उनमें प्रश्न का जन्म तो हुआ, लेकिन प्रश्न की भ्रूण हत्या हो गई, एबॉर्शन (गर्भ-पात) हो गया। प्रश्न का बीज तो पैदा हुआ, लेकिन उन्होंने – इसके पहले कि बीज अंकुरित होता और वृक्ष बनता – उसकी हत्या कर दी।

हत्या की विधि है – उधार उत्तर को स्वीकार कर लेना। ध्यान रहे, प्रश्न आपका है – और जब तक आप अपना उत्तर न खोज लेंगे, तब तक वह हल नहीं होगा। प्रश्न दूसरे का होता, तो दूसरे के उत्तर से हल भी हो जाता। प्रश्न आपका, उत्तर दूसरे का – इन दोनों में कहीं कोई मिलन नहीं होता। इसलिए जब भी आप दूसरों के उत्तर स्वीकार कर लेते हैं, तो आपने जल्दी ही प्रश्न की गर्दन घोंट ली। आपने प्रश्न को पूरा काम न करने दिया। प्रश्न तो तभी पूरा काम कर पाता है, जब वह जीवन की खोज और प्यास बन जाता है; जब प्रश्न जीवन से भी ज्यादा महत्त्वपूर्ण हो जाता है। यह जानना कि 'जीवन क्या है', जिस दिन जीवन से भी

ज्यादा महत्त्वपूर्ण हो जाता है, उस दिन साधना का जन्म होता है। जिस दिन आप इस खोज के लिए जीवन को समर्पित करने को राजी हो जाते हैं, उस दिन आप जिज्ञासु न रहे, मुमुक्षु हो गये। उस दिन प्रश्न सिर्फ बौद्धिक न रहा, बल्कि आपके रोएँ-रोएँ का हो गया; आपके समग्र जीवन का हो गया। और जिस दिन भी प्रश्न इतना गहन हो जाता है कि हमारी श्वास-श्वास पूछने लगती है, उस दिन उत्तर दूर नहीं है।

और ध्यान रहे, जिस भाँति प्रश्न भीतर से आता है, उसी भाँति उत्तर भी भीतर से ही आएगा। प्रश्न बाहर से नहीं आते। और बाहर से जो प्रश्न आते हैं, उनका कोई भी मूल्य नहीं है, उन्हें बाहर के उत्तरों से ही निपटाया जा सकता है। लेकिन जो प्रश्न आपकी ही श्वासों से और आपकी ही गहनता से उठते हैं, जो आपकी ही अन्तरात्मा से जगते हैं, उन प्रश्नों के उत्तर भी आपकी अन्तरात्मा में ही छिपे हैं। और जहाँ से प्रश्न आया है, उसी गहराई में खोजने से उत्तर भी उपलब्ध होगा। धर्म और दर्शन का यही फ़र्क है। दर्शन है – प्रश्नों की बौद्धिक खोज। और धर्म है – प्रश्नों की जीवन्त खोज।

बौद्धिक खोज का अर्थ है – आपकी बुद्धि मात्र संलग्न है, आप पूरे-के-पूरे संलग्न नहीं हैं। एक खण्ड जीवन का खोज में लगा है, लेकिन पूरा जीवन – पूरा जीवन दूर है।

धार्मिक खोज का अर्थ है – केवल बुद्धि ही नहीं, आपका हृदय भी – हृदय ही नहीं, आपकी देह भी – आपकी समग्र आत्मा भी, आप जो भी हैं अपनी पूर्णता में, वह पूरी-की-पूरी खोज में लग गई है। और जिस दिन खोज अखण्ड होती है, पूरी होती है, उस दिन उत्तर दूर नहीं है।

महावीर ने जो भी कहा है, वे एक दार्शनिक के वचन नहीं हैं, एक फिलॉसफर के वचन नहीं हैं – प्लाटो या अरस्तू या कान्ट और हीगल के वचन नहीं हैं। महावीर ने जो भी कहा है, वे एक धार्मिक, अनुभूति को उपलब्ध व्यक्ति के वचन हैं। महावीर ने जो भी कहा है, सोचकर नहीं कहा है, देखकर कहा है।

इस भेद को ठीक से समझ लें, क्योंकि यह बहुत मौलिक है। सोचकर बहुत-सी बातें कही जा सकती हैं। लेकिन सोचकर जो कहा जाता है, वह कितना ही ठीक मालूम पड़े, ठीक नहीं हो सकता। कोई व्यक्ति प्रेम के सम्बन्ध में बहुत-सी बातें सोचकर कह सकता है। शास्त्र उपलब्ध है, प्रेम पर लिखे हुए काव्य उपलब्ध हैं; प्रेम की कथाएँ, प्रेम के विश्लेषण उपलब्ध हैं; जिन्होंने प्रेम को जाना है, उनके शब्द उपलब्ध हैं – वे सब पढ़े जा सकते हैं, और आप भी प्रेम के सम्बन्ध में कोई धारणा बना सकते हैं, पर वह बुद्धि की होगी। लेकिन अगर आपको प्रेम का अपना

निजी अनुभव नहीं है, तो आप जो भी कहेंगे, वह कितना ही ठीक मालूम पड़े, ठीक हो नहीं सकता। उसका ठीक मालूम पड़ना बहुत ऊपरी होगा — तार्किक होगा, शब्दगत होगा। क्योंकि जिसने प्रेम नहीं जाना, वह प्रेम के सम्बन्ध में क्या कह सकता है?

प्रेम की कोई फिलॉसफी नहीं हो सकती, प्रेम का सिर्फ़ अनुभव हो सकता है। लेकिन, तब बड़ी कठिनाई है। क्योंकि जो जान लेता है प्रेम को, उसे कहना मुश्किल हो जाता है। जो प्रेम को न जाने, उसे कहना बहुत आसान है, क्योंकि उसे उस कठिनाई का पता ही नहीं है जो कि अनुभव से पैदा होती है। जिसने प्रेम को नहीं जाना, वह दूसरे के शब्द दोहरा सकता है, और सोच सकता है कि बात पूरी हो गई। जिसने प्रेम को जाना है, उसके सामने एक बड़ा कठिन, दुर्गम सवाल खड़ा हो जाता है कि जो उसने जाना है, उसे कैसे शब्दों में प्रविष्ट करे। क्योंकि जो जाना है, वह विराट् है, और शब्द बहुत क्षुद्र हैं। जो जाना है, वह आकाश की भाँति है, और शब्द छोटी मटकियों की भाँति है। प्रेम के उस बड़े सागर को शब्दों की मटकियों में भरना — उस सागर को गागर में डालना — अति कठिन है — असंभव है।

महावीर जो भी कह रहे हैं, वह उनका जाना हुआ है। वह उन्होंने सोचा नहीं है, वह उन्हें ध्यान से उपलब्ध हुआ है — विचार से नहीं। और, विचार और ध्यान की प्रक्रियाएँ विपरीत हैं।

महावीर इस बोध के पहले बारह वर्ष तक मौन में रहे। तब उन्होंने सब विचार करना छोड दिया। तब उन्होंने सारी बुद्धि को तिलान्जलि दे दी। तब उन्होंने चिन्तना एक तरफ हटा दी। वे सिर्फ़ मौन होते चले गए। बारह वर्ष लम्बा समय है। निश्चित ही, मौन होना कठिन है। और महावीर को बारह वर्ष लगते हैं, तो आप सोच सकते हैं, साधारण व्यक्ति को कितने जीवन लग जायेंगे।

चुप होना कठिन है, क्योंकि चुप होना एक तरह की मृत्यु है। आप जीते ही विचार में हैं। और जब विचार चलता रहता है तो आप को लगता है कि आप हैं; जब विचार बिखरने लगते हैं, खोने लगते हैं, तब आप भी खोने लगते हैं। और जब विचार के सब बादल खो जाते हैं और शून्य रह जाता है, तो भीतर वह शून्य महामृत्यु जैसा मालूम होता है। उस महामृत्यु के लिए जो तैयार होता है, वह ध्यान में प्रवेश पाता है। और ध्यान के बाद ही अनुभव है। विचार से कोई अनुभव नहीं होता। विचार तो अनुभव में बाधा है। जब आप सोचने लगते हैं, तब आप अनुभव से टूटते जाते हैं। जब आप सोचते नहीं, केवल होते हैं, तब आप अनुभव से जुड़ते हैं।

तो महावीर बारह वर्ष तक अपने विचार को काटते हैं, छोड़ते हैं। एक-एक ग्रन्थि – विचार की एक-एक गाँठ खोलते हैं। और जब विचार की सब गाँठें खुल जाती है, सब बादल खो जाते हैं – सिर्फ़ खाली आकाश रह जाता है स्वयं का – तब अनुभव शुरू होता है। उस अनुभव से जो वाणी प्रगट हुई है, उस महावीर-वाणी पर ही हम विचार करने जा रहे हैं। इसे सोचेंगे आप तो भूल में पड़ जाएँगे। सोचना कम, हृदय को खोलना ज्यादा, ताकि यह ऐसे प्रवेश कर सके भीतर, जैसे बीज जमीन में प्रवेश कर जाता है। जमीन बीज के सम्बन्ध में अगर विचार करने लगे, कि पहले सोच लूँ, समझ लूँ कि इस बीज को गर्भ देना है कि नहीं देना, तो जमीन कुछ भी न सोच पायेगी। क्योंकि बीज में फूल प्रगट नहीं है; बीज में कोई वृक्ष भी प्रगट नहीं है। होगा – वह सम्भावना है। अभी वास्तविक नहीं है। अभी सब भविष्य में छिपा है। लेकिन जमीन बीज को स्वीकार कर लेती है। बीज टूट जाता है भीतर जाकर। जमीन उसे पचा लेती है। बीज मिट जाता है, खो जाता है। और जब बीज खो जाता है बिलकुल और जमीन को पता भी नहीं चलता कि मुझसे अलग कुछ है, तो बीज अंकुरित होता है। तब एक नए जीवन का जन्म होता है, और एक वृक्ष पैदा होता है।

महावीर के वचनों को अगर आप सोच-विचार में उलझा लेंगे, तो वे आप के भीतर उस जगह तक नहीं पहुँच पाएंगे, जहाँ हृदय की भूमि है। आप सोचना मत। आप सिर्फ हृदय की ग्राहक भूमि में उनको स्वीकार कर लेना। अगर वे व्यर्थ है, अगर वे निर्जीव है, तो कोई अंकुर पैदा न होगा, बीज यूँ ही मर जायेगा। अगर वे सार्थक है, अगर अर्थपूर्ण है, अगर उनमें कोई छिपा जीवन है, अगर उनमें छिपी कोई विराट् सम्भावना है, तो जिस दिन आप भीतर उन्हें पचा लेंगे, हृदय में जब वे मिल कर एक हो जाएंगे, और जब आपको याद भी न रहेगा कि वह विचार महावीर का है या आपका, जब यह विचार आपका ही हो जायेगा, आपमें घुलकर एक हो जायेगा, पिघल जायेगा जाकर भीतर – तब आपको पता चलेगा कि इस विचार का अर्थ क्या है। क्योंकि तभी आपके भीतर इस विचार के माध्यम से एक नये जीवन का जन्म होगा; एक नई सुगन्ध, एक नया अर्थ, एक नये क्षितिज का उद्घाटन होगा।

विचार के साथ हम दो तरह का व्यवहार कर सकते हैं : एक तो आलोचक का व्यवहार – कि वह सोचेगा, काटेगा, विश्लेषण करेगा, तर्क करेगा। आपको मना नहीं करता। अगर आपको महावीर के साथ आलोचक होना है तो आप हो सकते हैं। लेकिन, तब जो महावीर दे सकते हैं, उससे आप वंचित रह जाएंगे। दूसरा है ग्राहक का, प्रेमी का, भक्त का व्यवहार। भक्त सोचता नहीं, वह सिर्फ़ रिसेप्टिव, सिर्फ़ संवेदनशील होता है. वह स्वीकार कर लेता है। वह हृदय में

छिपा लेता है और प्रतीक्षा करता है उस दिन की, जिस दिन इस बीज में से अंकुर पैदा होगा। तभी, जो महावीर कहते हैं, उसका पूरा अर्थ प्रगट होता है।

यहाँ मैं आपको समझाने की कोशिश करूँगा कि महावीर का प्रयोजन क्या है। लेकिन उस कोशिश से आप अर्थ को न जान पाएंगे। उस कोशिश से तो इतना ही हो सकता है कि आप राजी हो जायें और हृदय को खुला छोड़ दें। द्वार-दरवाजे खोल दें, ताकि किरण भीतर प्रवेश कर जाये। मेरी कोशिश आपके हृदय का दरवाजा खोलने की होगी, आपकी बुद्धि को समझाने की नहीं। अर्थ तो तभी प्रगट होगा, जब बीज आपके भीतर प्रविष्ट हो जाएगे और आप उन्हें पचा लेंगे।

ध्यान रहे, किसी चीज का आहार कर लेना ही काफी नहीं है, उसको पचाना भी जरूरी है। इसलिए महावीर को दो तरह के लोग अपने भीतर लेते हैं। पंडित भी अपने भीतर लेता है, लेकिन वह पचा नहीं पाता है। वह जो आहार कर लेता है वह अनपचा रह जाता है। इसलिए पंडित का मस्तिष्क बोझिल होता चला जाता है उस अनपचे आहार से। उसका अहंकार प्रगाढ़ होता चला जाता है। उसकी आत्मा तो खाली ही बनी रहती है, लेकिन उसकी स्मृति भरती चली जाती है।

ज्ञानी भी आहार करता है विचार का, लेकिन उसे पचाने की कोशिश करता है। और जब तक वह खून न बन जाये, अपना न हो जाये – जब तक बहने न लगे रग-रग में, जब तक जीवन का एक भाग न हो जाए, तब तक वह चैन नहीं लेता।

अगर आपको पंडित की तरफ यात्रा करनी हो तो आलोचक की दृष्टि से सोचना, और अगर आपको ज्ञानी की तरफ यात्रा करनी हो तो एक भक्त के भाव में सोचना।

जैसा हमारा जीवन है, वहाँ कोई चाहिये, जो हमें झकझोर दे। और हमारी यात्रा को पलट दे। जैसा हमारा जीवन है, वहाँ कोई चाहिये, जो हमें एक जोर का धक्का दे, एक शॉक हमें लगे और हमारी यात्रा कि दिशा बदल जाए।

मैंने सुना है कि मुल्ला नसरुद्दीन शिकागो से एक सन्ध्या एक ट्रेन में सवार हुआ। जिस डिब्बे में वह था, उस डिब्बे में एक और वृद्ध महिला भी थी। बस, वे दो ही थे। गाड़ी को छूटे पाँच-सात मिनट हुए होंगे कि वृद्ध महिला को ख्याल आया कि जो यात्री साथ में है, वह रो रहा है। सोचा उसने कि किसी प्रियजन से बिछुड़ना हुआ होगा। उसने बोलना उचित न समझा।

नसरुद्दीन अपने माथे को पैरों में झुकाए, हाथों में दबाये रोए चला जा रहा है। उसकी हिचकियाँ उसके पूरे शरीर को हिला रही हैं। रात हो गई, वृद्धा सो गई, लेकिन सुबह जब फिर जागी तो देखा कि वह अब भी रोए चला जा रहा है। आँसू

पोंछता है, फिर हिचकियाँ आ जाती हैं, फिर थोड़ी देर रुकता है, फिर रोने लगता है। वृद्धा ने सोचा कि मैं अजनबी हूँ, और पता नहीं कितने दुख में है यह आदमी। मेरा बीच में बोलना, या कुछ कहना कहीं दुख को और न बढ़ा दे, कहीं घाव को और न छेड़ दे।

दूसरा दिन भी बीत गया, और तीसरे दिन की सुबह होने लगी। तब तो वृद्धा को भी सम्हालना मुश्किल हो गया अपने को। तो वह पास आई। उसने नसरुद्दीन के सिर को थपथपाया और कहा कि "क्या हो गया है ? मुझे कुछ कहे, शायद कहने से ही भार कुछ हल्का हो जाये।" तो नसरुद्दीन ने कहा कि "मत पूछें। सोच कर ही मन और दुखी होता है। इट इज नाउ दि थर्ड डे दैट आइ हैव बीन ट्रैव्हलिंग आन दि राँग ट्रेन – तीन दिन हो गये हैं और मैं गलत गाड़ी पर सवार हूँ।"

... इस गाड़ी से कभी भी उतरा जा सकता था... !

नसरुद्दीन पर आपको हँसी आ सकती है, लेकिन आप यह मत भूल जाना कि करीब-करीब वैसी ही अवस्था आपकी भी है। तीन दिन ही नही, न-मालूम कितने जन्मों से आप गलत गाडी पर सवार हैं। रो भी रहे हैं – ऐसा भी नहीं कि नही रो रहे हैं – बुरी तरह रो रहे हैं; हिचकिया बंधी है, आँखे गीली है; सुख कही दिखाई नही पड़ता, दुख ही दुख है – फिर भी गाड़ी में बैठे हुए हैं। और जिससे दुख हो रहा है, जिससे गलत दिशा में जा रहे है, उसे पूरा सहयोग भी कर रहे हैं।

इसे थोडा ठीक-से अपनी तरफ देखेंगे तो ख्याल में आ जायेगा कि जहाँ-जहा आप गलत जा रहे हैं, वही-वही आपकी ऊर्जा सहयोग कर रही है; जो-जो जीवन मे गलत है, उसी-उसी के आप सहयोगी और साथी है। और जीवन मे जो-जो श्रेष्ठ है, जहाँ से यात्रा का रुख बदल सकता है, पूरे जीवन का ढंग बदल सकता है, उस तरफ आपका कोई सहयोग नही है। उसे आप सुन भी लेते है, तो भी वह आप के जीवन की मूलधारा नही बन पाती। मूलधारा तो आप की गलत ही बनी रहती है। फिर इस गलत मूलधारा के बीच जो आप ठीक भी सुन लेते हैं, उसकी भी आप जो व्याख्या करते है, वह भी गलत को सहयोग देने वाली होती है। क्योंकि व्याख्या आप करेंगे।

इसलिए मैंने कहा कि आप सोचना-विचारना मत। महावीर की तरफ एक सहानुभूति, एक प्रेम के रुख की जरूरत है। क्योंकि जो भी आप सोचेंगे, वह 'आप' सोचेंगे। और चूंकि 'आप' गलत हैं। इसलिए आपके निर्णय के ठीक होने का कोई उपाय नही है। अगर आपके निर्णय ठीक हो सकते, तो आप खुद कभी के महावीर हो गये होते। तब आपको महावीर को सुनने और समझने की कोई जरूरत नही थी। जिसे पश्चिम के सौंदर्य-शास्त्री सिम्पेथेटिक पार्टिसिपेशन कहते हैं – एक सहानुभूतिपूर्ण मिलन, एक रेपर्ट – जहाँ आप लड़ नहीं रहे हैं, बल्कि उन्मुक्त हैं – समझने को, जीने को, नये कोण को देखने को राजी हैं।

महावीर का मिजाज आपसे बिलकुल अलग है। यह आदमी बिलकुल और ढग का है। इसकी यात्रा अलग है। यह किसी और ही ट्रेन में सवार है। इसकी दिशा भिन्न है। तो जैसे आप हैं, अगर वहीं से आप सोचेंगे, तो आप महावीर को चूक जायेंगे। जैसे महावीर हैं, अगर उनके रुख में आप झुकने को राजी होंगे, तो ही आप समझ पायेंगे।

इसलिए धर्मों ने श्रद्धा का बड़ा मूल्य माना है। इसलिये नहीं कि सन्देह व्यर्थ है। सन्देह उपयोगी है – पर धर्म की दिशा में नहीं, विज्ञान की दिशा में उपयोगी है। सन्देह बहुमूल्य है अगर पदार्थ को समझना हो, क्योंकि पदार्थ के साथ किसी सहानुभूति की जरूरत नहीं है। सच तो यह है कि अगर पदार्थ को समझना हो, और सहानुभूति हो, तो आप समझ ही न पायेंगे। अगर एक वैज्ञानिक पदार्थ को समझने में सहानुभूति रखता हो, तो वह पदार्थ को समझ नहीं पायेगा, क्योंकि वह निर्पेक्ष नही रह जायेगा। उसके पक्षपात जुड़ जायेंगे। उसे तो पूरी तरह निर्पेक्ष, तटस्थ होना चाहिए – कोई सहानुभूति नही, जैसे वह है ही नही; उसे जरा भी प्रविष्ट नही होना चाहिए पदार्थ को समझने में। उसे तो सिर्फ़ एक निरीक्षक होना चाहिए। जिससे उस का कोई भी सम्बन्ध नहीं तो ही विज्ञान और वैज्ञानिक सफल हो पाता है।

ठीक उल्टी है बात धर्म की। वहाँ अगर आप बहुत तटस्थ हैं, दूर खड़े हैं, सिर्फ़ निरीक्षक है, तो आप प्रवेश ही न कर पायेंगे। धर्म में तो तब प्रवेश हो पायेगा, जब आप अति सहानुभूति से भरे हों। जैसे माँ अपने बच्चे को गोद में ले लेती है, अगर महावीर के वचनों को वैसे ही आप हृदय के पास ले सकेंगे, तो ही आपका सम्बन्ध महावीर से जुड़ पायेगा। और एक बार सम्बन्ध जुड़ जाए, तो आपका मिज़ाज बदल जाता है, आपके होने का ढंग बदल जाता है। फिर महावीर की बातें समझ में आनी शुरू हो जाती हैं। क्योंकि आपकी आँखों की दिशा, आपकी आँखों का ढँग, आपके देखने का ढँग, आपके होने का ढँग – सब बदल जाता है। इसके पहले कि महावीर आपके साथी बन सकें, आपको उनका साथी बन जाना बहुत जरूरी है और इसके पहले कि आपकी समझ में आ सके,आपकी समझ का पूरा ढँग बदल जाना जरूरी है।

जैसे आप है, वैसे ही महावीर को समझने का कोई उपाय नही है। इसलिए महावीर को मानने वालो की कोई कमी नही है, लेकिन समझने वाला मुश्किल से कोई दिखाई पड़ता है। जो मानने वाले हैं, वे भी सोचने वाले हैं। उन्होंने भी महावीर की व्याख्या कर रखी है अपने हिसाब से।

अपने को पोंछ कर, अपने मिटा कर जो समझने चलेगा, वही केवल समझ पायेगा।

अब हम सूत्र में प्रवेश करें।

ये प्राथमिक सूत्र थोड़े कठिन होंगे, क्योंकि महावीर अपने अनुभव को एक ढांचा दे रहे हैं, एक व्यवस्था दे रहे हैं। वह व्यवस्था समझ में आ जाये तो फिर बाद का प्रवेश बहुत आसान है।

'. . .धर्म, अधर्म, आकाश, काल, पुद्गल और जीव – ये छह द्रव्य है। केवल दर्शन के धर्ता जिन भगवानो ने इन सबको 'लोक' कहा है. . .।'

पहली बात : महावीर और जैनो के बाकी तेईस तीर्थंकर किसी शास्त्र मे विश्वास नही करते – किसी वेद, किसी कुरान, किसी बाइबल में उनका विश्वास नही है। क्योंकि उनकी दृष्टि यह है कि अनुभव शब्द में संरक्षित नहीं किया जा सकता। इसलिए मूल स्रोत सदा व्यक्ति है, शास्त्र नही।

जैसे हिन्दू-धारणा है, वेद पर उसका भरोसा है। मूल विश्वास उसका वेद पर है, शास्त्र पर है। जो वेद कहता है, वह ठीक है। और, अगर कोई व्यक्ति कुछ कहता हो, और वह वेद के विपरीत चला जाता हो, तो व्यक्ति गलत होगा, वेद गलत नही होगा। लेकिन महावीर की दृष्टि बिलकुल उल्टी है। महावीर कहते है, भरोसा व्यक्ति का है और, अगर व्यक्ति कुछ कहता हो, और वह वेद के विपरीत चला जाता हो, तो वेद गलत है, व्यक्ति गलत नही है।

इस फ़र्क को ठीक-से समझ लें।

शास्त्र मृत है, व्यक्ति जीवित है। मृत पर बहुत भरोसा उचित नही है। और मृत का अगर कोई मूल्य भी है, तो वह भी इसीलिए है कि वे किसी जीवित व्यक्ति के वचन है। लेकिन शास्त्र कितना ही प्राचीन हो, और कितना ही मूल्यवान हो, किसी भी जीवित व्यक्ति के अनुभव को गलत करने के काम नहीं लाया जा सकता।

महावीर व्यक्ति पर जितना भरोसा करते है, उतना पृथ्वी पर किसी दूसरे व्यक्ति ने नही किया है। व्यक्ति की चरम मूल्यवत्ता महावीर को स्वीकार है। वेद जैसे कीमती शास्त्र को भी महावीर कह देते है, छोड देना होगा, अगर वह व्यक्ति के अनुभव के अनुकूल न हो। उनके लिये जीवित व्यक्ति चरम-मूल्य है, अनन्य इकाई है।

यह बडी क्रान्तिकारी धारणा है। यह मन को भी बड़ी चोट पहुँचाती है। और मजे की बात तो यह है कि जैन भी इस धारणा के अनुकूल नहीं चल पाये। जैन भी अब महावीर के वचन पर भरोसा करते हैं। अगर किसी व्यक्ति का अनुभव महावीर के वचन के विपरीत जाता है, तो वे कहते है कि यह व्यक्ति गलत है। अब महावीर का वचन भी वेद बन गया है। इसलिए जैन हिन्दू-धर्म का एक हिस्सा होकर रह गये है। अब उनका कोई स्वतन्त्र अस्तित्व नही है। हो नही सकता। क्योंकि महावीर की मौलिक धारणा ही नष्ट हो गई है। महावीर की धारणा यह है कि व्यक्ति का सत्य

चरम है। महावीर बार-बार कहते हैं कि जो मैं कह रहा हूँ यह उनका अनुभव है जो 'केवल ज्ञान' को उपलब्ध हुए हैं। किसी शास्त्र की गवाही महावीर नहीं देते। हमेशा गवाही व्यक्तियो की है।

'केवल दर्शन, के धर्ता जिन भगवानों ने इसको 'लोक' कहा है।'

और भी कुछ बातें इसमें ध्यान ले लेनी जरूरी हैं।

'केवल दर्शन, का अर्थ है, जो उस अवस्था को उपलब्ध हो गये है जहाँ मात्र ज्ञान रह जाता है और जानने को कुछ भी नहीं बचता। हम जब भी कुछ जानते हैं, तो कुछ जानते है – कोई ऑब्जेक्ट।

आप यहाँ बैठे है, मैं आपको देख रहा हूँ, तो मैं आपको जान रहा हूँ। फिर आप यहाँ से हट जाएँ और जानने को कुछ भी न बचे, सिर्फ़ मेरा जानने वाला रह जाए — सो न जाए, मूर्छित न हो जाए – होश में हो, जानने को कुछ भी न बचे और सिर्फ़ जानने वाला बच जाए, मन के पर्दे पर से सारी तस्वीरें खो जाएँ, सिर्फ़ चेतना का प्रवाह बच जाए, तो उस अवस्था को महावीर 'केवल ज्ञान' कहते हैं। शुद्ध-ज्ञान – मात्र-ज्ञान। जो ऐसे मात्र-ज्ञान को उपलब्ध हो जाते है, उनको महावीर 'जिन' कहते है। जिन का अर्थ है, जिन्होंने जीत लिया, जिन्होंने जीवन की परम विजय उपलब्ध कर ली, जिनको जीतने को अब कुछ भी न बचा। और ऐसे जिनों को महावीर 'भगवान' कहते हैं।

यह भी समझ लेना जरूरी है कि महावीर के लिए 'भगवान्' का वही अर्थ नही है, जो हिन्दुओ के लिए है, ईसाइयों के लिए है, मुसलमानों के लिए है। महावीर की 'भगवान्' की बड़ी अनूठी अवधारणा है।

तीन बातें ख्याल में ले लेनी जरूरी है·

एक तो महावीर कहते है, उतने ही भगवान् है, जितनी आत्माएँ है। भगवान् एक नही है। एक भगवान् की धारणा बहुत डिक्टेटोरियल है, बहुत तानाशाहीपूर्ण है। महावीर कहते है, प्रत्येक आत्मा भगवान् है। जिस दिन पता चल जायेगा, उस दिन प्रगट हो जायेगी। जब तक पता नही चला है, तब तक वृक्ष बीज में छिपा है।

अनन्त भगवानों की धारणा है महावीर की। अनन्त जितने जीव है। चींटी में जो जीव है, वह भी छिपा हुआ भगवान् है। आज नही कल, वह भी प्रगट होगा वृक्ष में जो है, वह भी भगवान् है। आज नही कल, वह भी प्रगट होगा। समय की भर देर है। एक घड़ी आयेगी, जब, वह छिपा है, वह प्रगट हो जायेगा।

अनन्त भगवानों की धारणा दुनिया में कही भी नहीं है। और इस धारणा के पीछे भी व्यक्ति का मूल्य है। महावीर को यह ख्याल दुखद मालूम पड़ता है कि एक ब्रह्म है, जो सबका मालिक है। यह बात ही तानाशाहीपूर्ण मालूम पड़ती है। यह बात महावीर को उचित नहीं मालूम पड़ती कि 'उस एक' में ही सब खो जायेंगे।

यह भी बात उचित नहीं मालूम पड़ती कि 'उस एक' ने सबको बनाया है। 'वह एक' सृष्टा है, यह बात बेहूदी है।

महावीर कहते हैं कि अगर मनुष्य की आत्मा बनाई गई है तो वह आत्मा ही न रही, वस्तु हो गई। जो बनाई जा सकती है, वह आत्मा कैसे हो सकती है। महावीर कहते हैं, जो बनाई जा सकती है वह वस्तु होगी, आत्मा नहीं। इसलिए अगर किसी परमात्मा ने आत्माएँ बनाई हैं, तो वे सब वस्तुएँ हो गईं। फिर हम परमात्मा के हाथ की गुड्डियाँ हो गये, हमारा कोई मूल्य न रहा।

महावीर सृष्टा की धारणा को अस्वीकार कर देते हैं। वे कहते हैं, कोई सृष्टा नहीं है। क्योंकि अगर कोई सृष्टा है तो आत्मा का मूल्य नष्ट हो जाता है। आत्मा का मूल्य ही यही है कि वह असृष्ट है, अनक्रिएटेड है। उसे बनाया नहीं जा सकता। जो भी बनाई जा सकती है, वह वस्तु होगी, यन्त्र होगी – कुछ भी होगी – लेकिन वह जीवन चेतना नहीं हो सकती।

थोड़ा सोचें। जीवन चेतना अगर बनाई जा सके, तो उसका मूल्य, उसकी गरिमा, उसकी महिमा – सब खो जायेगी। इसलिए महावीर कहते हैं, कोई सृष्टा परमात्मा नहीं है। फिर महावीर कहते हैं, जो बनाई जा सकती है, वह नष्ट भी की जा सकती है।

ध्यान रहे, जो भी बनाया जा सकता है, वह मिटाया जा सकता है। तो अगर कोई परमात्मा है आकाश में, जिसने कहा बन जाओ और आत्माएँ बन गईं, और वह किसी भी दिन कह दे कि मिट जाओ और आत्माएँ मिट जाएँ, तो यह मजाक हो गया, जीवन के साथ व्यंग हो गया। इसलिए महावीर कहते हैं, न तो आत्मा बनाई जा सकती है और न मिटाई जा सकती है। जो न बनाया जा सकता और जो न मिटाया जा सकता, उसको महावीर 'द्रव्य' कहते हैं – सब्सटेन्स।

महावीर की परिभाषा को समझ लेना आप। द्रव्य उसको कहते हैं, जो न बनाया जा सकता और न मिटाया जा सकता है। जो है। इसलिए महावीर कहते हैं, जगत् में जो भी मूल द्रव्य हैं, वे हैं सदा से। उनको किसी ने बनाया नहीं है, और उनको कभी कोई मिटा भी नहीं सकेगा।

आधुनिक विज्ञान महावीर से राजी है। जैनों की वजह से महावीर का विचार वैज्ञानिकों तक नहीं पहुँच पाता, अन्यथा आधुनिक विज्ञान जितना महावीर से राजी हो सकता है, उतना किसी से भी राजी नहीं हो सकता। अगर आइंस्टीन को महावीर की बात समझ आ जाती तो आइंस्टीन महावीर की जितनी प्रशंसा कर सकता था, उतनी प्रशंसा और कोई भी नहीं कर सकता। लेकिन जैनों के कारण बड़ी कठिनाई है।

एक मित्र मेरे पास आए थे। महावीर की पच्चीससौवीं वर्षगाँठ आती है। वे मुझसे कहने लगे कि 'किस भाँति हम इसको मनाएँ कि सारे जगत को महावीर के ज्ञान का प्रसाद मिल जाए ?' तो मैंने उनको कहा कि 'आप जब तक हैं, तब तक बहुत मुश्किल है। आप ही उपद्रव हैं, आप ही बाधा हैं।'

महावीर विराट हो सकते हैं, लेकिन जैनों का बड़ा संकीर्ण घेरा है। और जैनों की संकीर्ण बुद्धि के कारण महावीर की जो तस्वीर दुनिया के सामने आती है, वह बड़ी संकीर्ण हो जाती है। महावीर का खुल कर अध्ययन भी नहीं हो पाता। बंधी लकीरों वाले लोग कुछ भी नही खोज सकते। महावीर की पुनः खोज की जरूरत है, लेकिन तब बँधी लकीरें तोड़ देनी पड़ेंगी।

महावीर जिसको 'द्रव्य' कहते हैं, विज्ञान आज उसे 'एलिमैन्ट' कहता है। वह कभी नष्ट नही होता और कभी बनाया भी नही जाता। वह रूपान्तरित होता है, बनता है बिगड़ता है। लेकिन बनना और बिगड़ना सिर्फ़ रूप का होता है, मूल तत्त्व न तो बनता है और न बिगडता है। इस तरह के छह द्रव्य महावीर ने कहे हैं।

पहला द्रव्य है–धर्म, दूसरा – अधर्म, तीसरा – आकाश, चौथा –काल, पाँचवाँ – पुद्गल, छटवाँ – जीव। परमात्मा की कोई जगह नहीं है, ये छह मूल द्रव्य हैं। ये छह सदा से हैं और सदा रहेंगे। और जो कुछ भी हमें बीच में दिखाई पड़ता है वह इन छह का मिलन और बिछुड़न है, इनका आपस में जुड़ना और अलग होना है। सारा संसार संयोग है, ये छह मूल द्रव्य हैं।

अनन्त आत्माएँ हैं और हर आत्मा परमात्मा होने की क्षमता रखती है, इसलिए महावीर की परमात्मा की धारणा को ठीक-से समझ लें। महावीर कहते हैं आत्मा की तीन अवस्थाएँ है : एक अवस्था है आत्मा की – बहिर् आत्मा। जब चेतना बाहर की तरफ़ बहती रहती है। दूसरी अवस्था है आत्मा की – अन्तरात्मा। जब चेतना भीतर की तरफ़ बहती है।

वासना में बहती है बाहर को तरफ़, विचार में बहती है बाहर की तरफ़, तब आप बहिर् आत्मा हैं – आत्मा की निम्नतम् अवस्था। ध्यान में बहती है भीतर की तरफ़, मौन में बहती है भीतर की तरफ़, तब आप अन्तरात्मा हैं – आत्मा की दूसरी अवस्था। और आत्मा की तीसरी अवस्था है, जब चेतना कहीं भी नहीं बहती – न बाहर की तरफ, न भीतर की तरफ। जब चेतना सिर्फ़ होती है ' जब चेतना बहनी बन्द हो जाती है, जब कोई गति और कोई कम्पन नहीं रह जाता, तो वह आत्मा की तीसरी अवस्था है – समाधि। इस तीसरी अवस्था में आत्मा का नाम परमात्मा है।

बहिर् आत्मा से अन्तरात्मा, अन्तरात्मा से परमात्मा। और अनन्त आत्माएँ हैं, इसलिए अनन्त परमात्मा हैं। और कोई आत्मा किसी में लीन नहीं होती, क्योंकि

प्रत्येक आत्मा अपने में स्वतन्त्र द्रव्य है। लेकिन अन्तिम अवस्था में कोई भेद नही रह आता – दो आत्माओं में कोई भेद नही रह जाता, कोई दीवार नहीं रह जाती, कोई अन्तर नही रह जाता, किसी तरह का विवाद-विरोध नहीं रह जाता और फिर भी प्रत्येक आत्मा निजी होती है, इनडिविजुअल होती है।

ये छह द्रव्य भी महावीर के बड़े अनूठे है, इनकी व्याख्या समझने-जैसी है :

'धर्म द्रव्य का लक्षण है, गति'। बहुत अनूठी दृष्टि है। महावीर कहते हैं, जिससे भी गति होती है, वह धर्म है, और जिससे भी गति रुकती है, वह अधर्म है। जिससे भी विकास होता है, वह धर्म है; जिससे भी अभिव्यक्ति अपनी पूर्णता की तरफ़ पहुँचती है, वह धर्म है; और जिससे भी विकास रुकता है, वह अधर्म है।

अधर्म को महावीर कहते है, स्थिति का तत्व – रोकने वाला; और धर्म को महावीर कहते हैं, गति का तत्व – बढाने वाला। दोनों है, आप पर निर्भर है कि आप किस तत्व के साथ अपने को जोड लेते है – अगर आप अधर्म के साथ अपने को जोड लेते है, तो आप रुक जाते हैं। जन्मो-जन्मो तक रुके रह सकते है। अगर आप धर्म के साथ अपने को जोड़ लेते है, तो बढने शुरू हो जाते है।

एक मछली है, तैरने की क्षमता है उसमे, लेकिन वह भी पानी का सहारा न ले तो तैर न पायेगी। क्षमता है, पानी का सहारा ले तो तैर पायेगी। आपकी क्षमता है परमात्मा होने की, लेकिन धर्म का सहारा लें तो तैर पायेंगे, अधर्म का सहारा ले तो रुक जायेंगे। अगर आप बहिर्-आत्मा होकर रह गये है, तो उसका कारण है कि आपने कहीं अधर्म का सहारा ले लिया है।

यह भी सोचने-जैसी बात है कि महावीर बुराई को अधर्म नही कहते। जो भी रोक लेती हैं बात, वही अधर्म है। तब बुरे की व्याख्या भी नई हो जाती है। तब बुरे का अर्थ, अशुभ का अर्थ, पाप का अर्थ बड़ा नया हो जाता है। जीवन में जहां-जहां रोकने वाले तत्व है, और उनके साथ आपका जो गठबन्धन है, वही अधर्म है।

धर्म खोलेगा, मुक्त करेगा, स्वतन्त्र करेगा, बन्धनो को काटेगा। नाव बधी है किनारे से, उसे किनारे की खूटियो से अलग करेगा। और जैसे-जैसे किनारे की खूटियाँ हटती जायेंगी, नाव मुक्त होती जायेगी गति करने को। कहाँ-कहाँ हम बंधे हैं?

जो-जो हमारी वासनाएँ हैं, वे-वे हमारी खूंटियाँ हैं – नदी के किनारे जिनसे हमारी नाव बधी है। और खूटियो को हम मजबूत रखते हैं कि कहीं खूंटियाँ टूट न जायें। खूंटियो को हम बल देते हैं, ताकि खूंटियाँ कमजोर न हो जायें। हम अपने बन्धनों को पोषण देते हैं। जो हमें बाँध रहा है, जो हमारा कारागृह है, उसे ही हम जीवन समर्पित कर रहे हैं। जिससे हम अटक गए हैं, उसे हम सहारा समझ रहे हैं।

और जब तक हमें यह दिखाई न पड़ जाये कि क्या सहारा है और क्या बाधा है – जब तक यह साफ न हो जाये, तब तक कोई गति नही हो सकती है ।

अगर महावीर अपने राजमहल को छोड़ कर चले जाते है, तो आप यह मत सोचना कि राजमहल में कुछ बुराई है – जिसकी वजह से वे राजमहल छोड़ कर चले जाते है। धन, वैभव छोड़ देते है – तो आप यह मत सोचना कि धन, वैभव में कोई बुराई है । महावीर को दिखाई पड़ता है कि वे खूटियाँ हैं, और जब तक उनके इर्द-गिर्द मैं हूँ, तब तक धर्म के तत्व के साथ मेरा सम्बन्ध नही हो पायेगा। मै गति नही कर पाऊँगा ।

अगर ठीक-से समझें तो महावीर धन को नही छोड़ते, धन से अपने को छुड़ाते हैं । बुनियादी फर्क है । धन छोड़ना बहुत आसान है, धन से अपने को छुड़ाना बहुत कठिन है । क्योंकि धन को छोड़कर आप भाग सकते है, लेकिन तत्काल आप दूसरा धन पैदा कर लेंगे, जिसको आप पकड़ लेंगे । धन कुछ रुपयों-सिक्कों मे बन्द नही है, जहाँ भी सुरक्षा है, वही धन है, और जहाँ भी भविष्य का आश्वासन है, वही धन है ।

धन का मतलब क्या है ?

धन का मतलब है कि मेरे पास अगर एक हजार रुपये है, तो कल मेरा सुरक्षित है । कल मुझे भूखा नही मरना पड़ेगा । रहने को मकान होगा, भोजन होगा, कपडे होंगे – मै कल के लिए सुरक्षित हूँ । धन की इतनी पकड़ भविष्य की सुरक्षा के लिए है । अगर अचानक आपको पता चल जाए कि कल सुबह दुनिया नष्ट हो जाने वाली है, तो धन पर आपकी पकड़ इसी वक्त छूट जायेगी; कजूस-से-कंजूस आदमी धन लुटाता हुआ दिखाई पड़ेगा ।

अगर दुनिया कल सुबह खत्म हो रही हो तो धन का मूल्य क्यो खतम होता है ?

धन का मूल्य है भविष्य की सुरक्षा में, अगर भविष्य ही नही, तो धन का कोई मूल्य नही । आप धन छोड़ सकते है, लेकिन भविष्य की सुरक्षा आपके साथ अगर लगी है, तो आप नया धन पैदा कर लेगे ।

तो एक आदमी धन को छोड देता है, पुण्य को पकड़ लेता है । फिर पुण्य धन हो जाता है । फिर वह सोचता है कि पुण्य मेरे पास है तो स्वर्ग मुझे मिलेगा । आपके लिहाज से वह आदमी और भी बड़े भविष्य का इन्तजाम कर रहा है । आपतो मरने तक भविष्य का उपयोग कर सकते हैं, वह मरने के बाद भी पुण्य का उपयोग कर सकता है । वह जिस करेन्सी को इकट्ठा कर रहा है, वह जीवन के उस तरफ भी चलती है। आपके नोट उस तरफ नही चलेंगे । इसलिए साधु-संन्यासी गृहस्थियों को समझाते है कि 'क्या धन को पकड़ रहे हो, क्षणभंगुर है ! पुण्य को पकड़ो, जो कि सदा साथ रहेगा ।'

लेकिन, यह बड़े मजे की बात है कि 'पकड़ो जरूर।' उनका कहना कुल इतना ही है कि 'तुम गलत धन को पकड़ रहे हो, ठीक धन को पकड़ो। तुम जिस धन को पकड़ रहे हो, यह मौत तक काम देगा, मौत के बाद तुम मुश्किल में पड़ोगे। हमने ठीक धन पकड़ा है। तुमने गलत बैंक का सहारा लिया है, हमने ठीक बैंक का सहारा लिया है।' लेकिन सहारे हैं।

धन को छोड़ना बहुत आसान है, क्योंकि आप नया धन पैदा कर लेंगे। जिस मन में असुरक्षा है, वह धन को पैदा कर ही लेगा। धन, असुरक्षित मन की संतान है। फिर वह धन किसी भी तरह का हो सकता है।

महावीर ने धन नही छोड़ा, धन से अपने को छुड़ाया। यह प्रक्रिया अलग है। महावीर का धन पर ध्यान नही है, अपने पर ध्यान है : कि जो-जो चीज मुझे पकड़ती है, उसकी पकड़ मेरे ऊपर क्यों है। वह पकड़ मेरी न रह जाए।

ध्यान रहे, धन आपको पकड़े हुए भी नही है, आप ही धन को पकड़े हुए हैं। इसलिए असली सवाल धन छोड़ने का नही है, असली सवाल अपनी पकड़ छोड़ने का है। इसलिये यह भी हो सकता है कि कोई आदमी धन के बीच भी पकड़ छोड़ दे। ऐसा हुआ है। और यह भी हो सकता है कि कोई आदमी धन छोड़कर भी पकड़ न छोड़े। यह रोज हो रहा है।

बारीक है दोनों के बीच मार्ग। महावीर छुड़ा रहे हैं अपनी पकड़। जहाँ-जहाँ पकड़ है, वे छोड़ रहे हैं। जहाँ-जहाँ सहारा है, उसे छोड रहे हैं। अनुभव में आ रहा है कि सब सहारे बाधा बन गये हैं। उन्हीं सहारों की वजह से नाव रुकी है।

धर्म है, गति का तत्त्व। विज्ञान को बड़ी कठिनाई थी सौ साल पहले, तो विज्ञान ने एक तत्त्व 'ईथर' की कल्पना की थी। विज्ञान की कठिनाई यह थी कि सूर्य की किरणे आती है, यात्रा होती है, तो कोई-न-कोई तत्त्व चाहिए – जिस पर सूर्य की किरणें यात्रा करती हैं। तो ईथर परिकल्पित था : कि कोई-न-कोई तत्त्व होना चाहिये, नही तो किरणे कैसे यात्रा करेंगी। तो ये जो शून्य महाकाश है, इसमें कोई तत्त्व होना चाहिये। उस तत्त्व का कोई पता नही था। ईथर परिकल्पित था। अब ईथर की मान्यता क्षीण हो गई है। लेकिन, कही-न-कही विज्ञान के चित्त में यह बात घूमती ही रहती है कि अगर कोई चीज यात्रा कर रही है, तो माध्यम जरूरी है। एक नदी बह रही है, तो दो किनारे जरूरी हैं। उन दो किनारों के माध्यम के बिना नदी नही बह पायेगी।

डार्विन ने सिद्ध किया मनुष्य विकास कर रहा है, लेकिन डार्विन को ख्याल नहीं है, जो महावीर को ख्याल है। अगर मनुष्य विकास कर रहा है, तो गति हो रही है। तो गति की एक धारणा, और गति का एक मूल द्रव्य होना चाहिए, अन्यथा गति

नहीं होगी । मनुष्य यात्रा कर रहा है । मनुष्य पशु से मनुष्य हो गया है, या बन्दर से मनुष्य हो गया है । डार्विन के हिसाब से जीवन का तत्त्व पहला नदियों के किनारे लगी पत्थर पर जो काई होती है, वह है । हरी काई, वह जीवन का पहला तत्त्व है । उस हरी काई से आप तक यात्रा हो गई । आप तक ही नहीं, महावीर तक भी यात्रा हो गई ।

तो महावीर कहते है, यह जो इतना एवोल्यूशन हो रहा है, इतनी गति हो रही है, इस गति के लिये गति का एक तत्त्व चाहिए । उसे वे 'धर्म' कहते हैं । और जो उस गति के तत्त्व को पहचान लेता है अपने जीवन में, और उसका संगी-साथी हो जाता है, उसमें अपने को छोड़ देता है, वह विकास की चरम अवस्था पर पहुँच जाता है । वह चरम अवस्था परमात्मा है । इसलिए धर्म वहाँ समाप्त हो जाता है, जहाँ आप परमात्मा होते हैं । वहाँ यात्रा पूरी हो जाती है । मंजिल आ गई ।

अगर एक पत्थर को आप रास्ते पर पड़ा देखते है तो आप कभी भी नही सोचते कि 'वह क्यो रुका है ? आपमें और पत्थर में फ़र्क क्या है ? पौधे और पत्थर में फ़र्क क्या है ?'

पौधा बढ रहा है, गतिमान है — पत्थर अगतिमान है — रुका है, ठहरा है । उसकी अगति के कारण ही उसकी चेतना कुंद है । उसमें भी परमात्मा छिपा है, लेकिन उसने अधर्म को बडे जोर से पकड रखा है । इतने जोर से पकड रखा है कि उसमें कोई भी गति नही हो रही है ।

गति के दो बिन्दु हम ख्याल में ले लें । एक पत्थर-जैसी अवस्था — बन्द, सब तरफ से — कुछ प्रवेश नही करता — कोई प्रवाह नही है — सब ठहरा हुआ — फ्रोजेन, जमा हुआ — और फिर एक तरल अवस्था महावीर की — जहाँ कुछ भी ठहरा हुआ नही — कुछ भी अटका हुआ नही — कुछ भी रुका हुआ नहीं — जीवन्त प्रवाह है, मात्र प्रवाह है ।

'अधर्म और धर्म ।' हम आमतौर से सोचते हैं अधर्म को अनीति की भाषा में, धर्म को नीति की भाषा मे । महावीर धर्म को सोचते है विज्ञान की भाषा में, नीति की भाषा में नही । इसलिए जो चीज भी आपको परमात्मा की तरफ ले जा रही है, वह धर्म है ।

यह भी प्रत्येक व्यक्ति को सोचने-जैसा है कि 'क्या उसे परमात्मा की तरफ ले जायेगा ।' जरूरी नही है कि दूसरा जिस ढंग से परमात्मा की तरफ जा रहा है, उसी ढंग से आप भी जा सकेंगे; क्योकि दूसरा अलग बिन्दु पर खड़ा है और आप अलग बिन्दु पर खड़े हैं; दूसरा अलग स्थिति में खड़ा है, आप अलग स्थिति में खड़े हैं । और कभी-कभी दूसरे के पीछे चल कर आप उलझन में पड़ जाते हैं । और ऐसा भी नहीं

है कि दूसरा गलत रहा हो, अपने लिए ठीक रहा हो । इसलिए धर्म बड़ी व्यक्तिगत खोज है ।

सुना है मैंने कि मुल्ला नसरुद्दीन एक दिन लगड़ा-लगड़ा के चल रहा था । रास्ते पर एक मित्र मिल गया, और मित्र ने कहा, "यही तकलीफ मुझे भी थी । दाँत मैंने निकलवा दिये, तब से बिलकुल चंगा हो गया हूँ !"

नसरुद्दीन ने सोचा, 'कोई हर्ज तो है नही । दाँत निकलवाने में क्या हर्ज ।' दाँत निकलवा दिये । लंगड़ाना तो जारी रहा, मुंह और खराब हो गया ! दूसरा मित्र मिल गया । मित्रो की कोई कमी तो है नही ! उसने कहा कि "दाँत निकलवाने से कुछ होने वाला नही । तकलीफ यही मुझे भी थी, अपेन्डिक्स निकलवा दी, तब से बिलकुल चंगा हो गया हूँ !"

मुल्ला ने सोचा कि अपेन्डिक्स का कोई उपयोग तो है नही, निकलवा दी । हालत और खराब हो गई, कमर और झुक गई । तीसरा मित्र मिल गया, उसने कहा कि "क्या कर रहे हो ? अपेन्डिक्स और दांतो से कुछ होने वाला नही । टॉन्सिल्स असली तकलीफ है। मैंने निकलवा दिए, तब से बिलकुल जवान हो गया हूँ ।"

मुल्ला ने टॉन्सिल्स भी निकलवा दिए, कुछ लाभ न हुआ । लेकिन एक दिन पहला मित्र मिला, और देखा कि मुल्ला बिना लंगड़ाए शान से चल रहा है । उसने कहा कि "अरे, मालूम होता है कि दाँत निकलवा दिए, फायदा हो गया ।"

मुल्ला ने कहा कि "दांत निकलवाने से भी नही हुआ, अपेन्डिक्स निकलवाने से भी नहीं हुआ, टॉन्सिल्स निकलवाने से भी नही हुआ – जूते में एक कील थी, उसको निकलवाने से सब ठीक हो गया. . . !"

. . .मित्रो से सावधान ! गुरुओं से सावधान ! हो सकता है उनको दांत निकलवाने से लाभ हुआ हो । कोई उनकी गलती नही है । लाभ हो सकता है । तकलीफ क्या थी, इस पर निर्भर है ।

आप अपनी तकलीफ पहचान लें – अपनी स्थिति, अपना बिन्दु – वही से यात्रा होगी । आप – जहाँ से महावीर बोल रहे है, वहाँ से यात्रा नही कर सकते; जहाँ से मैं बोल रहा हूँ, वहाँ से यात्रा नही कर सकते; जहाँ से कोई भी बोल रहा हो, वहाँ से यात्रा नही कर सकते – आप तो यात्रा वही से करेंगे, जहाँ आप खड़े हैं ।

इसलिए अपने जीवन में एक सतत निरीक्षण चाहिए कि 'क्या है जो मुझे रोक रहा है ? क्या है जिससे मैं क्रुद हो गया हूँ, पत्थर हो गया हूँ ? क्या है जिससे मैं जड़ हो गया हूँ ? और क्या है जो मुझे खोलेगा ? और क्या मुझे खोलता है ?

तब आपको किसी गुरु के पीछे चलने की जरूरत न होगी । तब आप अपने गुरु हो जायेंगे । और जब व्यक्ति अपना गुरु हो जाता है, और शान्त निरीक्षण करता

है अपनी जीवन स्थिति का, तो बहुत कठिन नहीं होता धर्म को जान लेना – कि धर्म क्या है ?

आप अगर खुद ही निरीक्षण करेंगे, तो आप पायेंगे कि क्रोध आपको बाँधता है, रोकता है, जड़ कर देता है, मूर्छित करता है, होश खो जाता है, आप रुग्ण हो जाते हैं, अस्थायी रूप से आप पागल हो जाते है । मनौवैज्ञानिक इसे टेम्परेरी मेडनेस् कहते हैं । पागल स्थायी रूप से होता है क्रोध में, आप अस्थायी रूप से हो जाते हैं ! बाकी हो आप वही जाते है ।

. . .तब आप नीचे गिर रहे हैं, बहिर्-आत्मा हो रहे है, । जब आप किसी के प्रति दया और करुणा से भरते हैं, तो ठीक उल्टी घटना घटती है – क्रोध से उल्टी । तब आप खुलते है – बंधते नही, मुक्त होते है । खूंटी टूटती है, नाव खुलती है, आप बहते हैं ।

जब भी आप करुणा के क्षण में होते है, तब आप पाते है शरीर का बोझ खो गया । जब आप क्रोध में होते है, तो सारी जमीन आपको नीचे की तरफ खींचती है । जब आप क्रोध में होते हैं, तब आप वजनी हो जाते है । जब आप करुणा में होते हैं, तब आप हल्के हो जाते है ।

अपने ही भीतर निरन्तर कसना है और खोजना है कि 'क्या मुझे मुक्त करता है और क्या मुझे बाधता है ? क्या है अधर्म और क्या है धर्म ?' ये प्रत्येक व्यक्ति को रोज-रोज कस कर जानने की बाते हैं । इनके कोई बंधे सूत्र वेद में उपलब्ध नहीं हैं । यही महावीर का आग्रह है कि कोई किताब नहीं है जो आपके लिए काम दे देगी । किसी किताब के सहारे चल कर आपके भटकने की सम्भावना ज्यादा है – बजाय पहुँचने के; क्योकि हर किताब किसी व्यक्ति का निजी अनुभव है । और व्यक्ति भिन्न-भिन्न हैं । और धर्म का प्रत्येक व्यक्ति का अपना प्राथमिक अनुभव अलग-अलग होता है ।

गुर्जियेफ के पास लोग पहुँचते थे, तो गुर्जियेफ कभी-कभी बडी हैरानी की बातें खड़ी कर देता था जो हम सोच भी नहीं सकते कि धर्म हो सकती है । एक आदमी गुर्जियेफ के पास पहुँचता है जिसने कभी सिगरेट नहीं पी, और एक आदमी पहुँचता है जो सिगरेट का आदी है और सिगरेट नहीं छोड़ सकता । तो जो सिगरेट का आदी है, उसको गुर्जियेफ कहेगा कि 'सिगरेट बन्द', और जिसने सिगरेट कभी नहीं पी, और जो दुश्मन है, जो कहता है कि 'पी लूं तो मुझे उल्टी हो जाये', उसको कहेगा कि 'तू शुरू कर !' हम सोच भी नहीं सकते कि इसका क्या प्रयोजन है ! आदत बाँधती है – फिर वह चाहे सिगरेट पीने की हो, और चाहे सिगरेट न पीने की हो । आदत अधर्म है ।

तो गुर्जियेफ बड़ी उल्टी बात कह रहा है । वह जिसने कभी सिगरेट नहीं पी है, जो कहता है 'मैंने कभी सिगरेट नहीं पी, अगर कोई दूसरा भी पी रहा हो तो मेरे भीतर मतली खड़ी हो जाती है, उल्टी होने लगती है', उसे गुर्जियेफ कहता है – तू पी; क्योंकि तू भी एक आदत में कुन्द है, और यह भी एक आदत में कुन्द है । इसको भी इसकी आदत के बाहर लाना है, तुझे भी तेरी आदत के बाहर लाना है । आदत अधर्म है।

गुर्जियेफ को महावीर का कोई पता नहीं था, नहीं तो वह बड़ा खुश हुआ होता । लेकिन क्या आपको पता है कि महावीर को मानने वालों को यह ख्याल है कि 'आदत अधर्म है ? नही, वे कहते है कि 'अच्छी आदतें धर्म हैं, बुरी आदते अधर्म है ।'

अच्छी और बुरी आदत का बड़ा सवाल नहीं है । आदत आपको जड़ बनाती है, तरलता खो जाती है । फिर आदत कुछ भी हो – चाहे रोज सुबह उठकर सामयिक करने की हो, या सिगरेट पीने की हो – अगर आदत है ।

मेरे पास लोग आते हैं, वे कहते हैं कि 'आज ध्यान नही किया तो अच्छा नहीं लग रहा ।' और जो आदमी सिगरेट पीता है, अगर वह न पिये तो उसे भी अच्छा नहीं लगता, तो फर्क क्या हुआ ? मगर सिगरेट न पीने वाले से हम कहेंगे – 'हिम्मत रखो, डटे रहो,' और ध्यान करनेवाले से हम कहेंगे कि 'नही, ध्यान करना चाहिए था !' मगर यह ध्यान करनेवाला भी एक आदत का गुलाम हो रहा है, एक आदत इसके आस-पास घेरा बाँध रही है ।

बडे मजे की बात है, लोग मेरे पास आते है, वे कहते है – 'ध्यान से कुछ आनन्द तो नहीं आता, लेकिन अगर न करें तो तकलीफ होती है ।' वही तो सिगरेट पीने वाले की भी तकलीफ है । वह भी कहता है 'सिगरेट पीने से कुछ मिल नही रहा है, लेकिन न पियें तो बेचैनी होती है ।'

आदत का अर्थ यह है कि कुछ करने की एक यान्त्रिक व्यवस्था बन गई है । उस यान्त्रिकता में चलो तो ठीक लगता है, उस यान्त्रिकता से हटो तो गलत लगता है ।

अयान्त्रिक होना, नॉन-मैकेनिकल होना, धार्मिक होना है । कोई आदत पकड़े ना, कारागृह न बने । और आदत से चेतना सदा मुक्त रहे । चेतना कभी आदत के नीचे न दबे, सदा आदत के ऊपर हावी रहे, और हमारे हाथ में हो ।

इसका यह मतलब नही है कि आप ध्यान न करें, इसका मतलब सिर्फ इतना है कि ध्यान भी आदत न बने । नहीं तो प्रेम भी आदत हो जाता है, ध्यान भी आदत हो जाता है ।

मुल्ला नसरुद्दीन की पत्नी मर गई थी तो वह छाती पीट-पीटकर रो रहा था । मित्रों ने सलाह दी कि 'ऐसा भी क्या है, छह महीने में सब घाव भर जायेगा, तुम फिर किसी के प्रेम में गिरोगे, फिर तुम शादी करोगे, ऐसा मत ज़ार-ज़ार होके रोओ ।

सभी घाव भर जाते हैं, सिर्फ समय की बात है।' मुल्ला ने कहा– "छह महीने। और आज रात मैं क्या करूँगा?"

वे पत्नी के लिए रो भी नहीं रहे हैं। एक आदत है।

तो सेक्स भी आदत हो जाती है, प्रेम भी आदत हो जाती है। पर धर्म की फिकर इस बात की है कि कोई आदत न हो, आप मुक्त हों। कोई भी चीज बाँधती न हो, किसी चीज का व्यसन न हो। ऐसी मुक्ति आपको धर्म की दिशा में ले जायेगी। और व्यसन कुछ भी हो – धार्मिक व्यसन हो, कि रोज जाकर धर्म की चर्चा सुननी, कि रोज मन्दिर जाना है – नही कह रहा हूँ कि रोज मन्दिर मत जायें। लेकिन रोज मन्दिर जाना आदत बन जाये, तो मुर्दा बात हो गई, आप यंत्र की भाँति जाते हैं और आते हैं, कोई परिणाम नहीं होता।

महावीर का यह सूत्र बड़ा विचारणीय है : 'धर्म द्रव्य का लक्षण है, गति।' तो जहाँ-जहाँ आप गत्यात्मक हैं, डायनैमिक हैं, वहाँ-वहाँ धर्म है। लेकिन जैन साधुओं को देखें, उनसे ज्यादा अगति में लोगों को पाना कठिन है। जैन साधु को कोई गत्यात्मक नही कह सकता : कि उसमें गति है। उसमें गति है ही नही। ढाई हजार साल पहले जो जैन साधु की लक्षणा थी, वही अब भी है। ढाई हजार साल में समय जैसे बहा ही नहीं, चीजें जैसे बदली ही नही। वह अभी भी वही जी रहा है, जहाँ वह ढाई हजार साल पहले था। सब-कुछ बदल गया है, लेकिन वह अपनी आदतो से जकड़ा है, वह वही खड़ा है। और फिर वह सूत्र रोज पढ़ता है कि 'धर्म का लक्षण है, गति।' अगर धर्म का लक्षण है गति, तो जैन साधू से ज्यादा क्रान्तिकारी व्यक्तित्व दूसरा नही होना चाहिये। उसे तो रुकना ही नही चाहिये। उसे तो जीवन के प्रवाह में गतिमान होना चाहिये। लेकिन वह ठहरा हुआ है जड की तरह, पत्थर की तरह। और जो साधू जितना ज्यादा पथरीला हो, उतने अनुयायी कहते हैं कि 'तपस्वी है।' और अगर उसमें जरा-सी भी हलन-चलन दिखाई पड़े, जरा-सा कुछ अंकुरित होता दिखाई पड़े, तो वह विद्रोही है, तो वह आदमी ठीक नही है, तो वह मार्ग से च्युत हो गया। अगर गति दिखाई पड़े तो मार्ग से च्युत है, अगर अगति दिखाई पड़े तो बिलकुल ठीक है।

हम सब अगति के पूजक हैं, हम सब अधर्म के पूजक हैं, इसलिए हम सब ऑर्थोडॉक्स हैं। ध्यान रहे, अगर महावीर की बात हमारे ख्याल में आ जाय तो ऑर्थोडॉक्स धर्म जैसी कोई चीज नही हो सकती–या हो सकती है? जो ऑर्थोडॉक्स होगा, रूढ़ होगा, वह अधर्म होगा। धर्म तो सिर्फ क्रांतिकारी ही हो सकता है। धर्म का कोई रूप जड़ नही हो सकता। धर्म प्रवाहमान होगा, उसमें गति होगी।

मैं तो कहता हूँ कि 'धर्म, यानी क्रान्ति।' और जिस दिन धर्म क्रान्ति नहीं रहता उस दिन सम्प्रदाय बन जाता है। और जैसे ही सम्प्रदाय बनता है, वैसे ही व्यर्थ बोझ और कारागृह हो जाता है।

धर्म का लक्षण है, गति। अधर्म का लक्षण है, स्थिति – स्टेटिक – ठहरे होना। आप अगर ठहरे हैं, तो अधार्मिक हैं; चाहे रोज मन्दिर जा रहे हों, चाहे रोज पूजा कर रहे हों – अगर ठहरे हैं, तो अधार्मिक हैं। अगर गति कर रहे हैं, नदी की तरह बह रहे हैं – तालाब की तरह बन्द नहीं हैं – रोज सागर की तरफ जा रहे हैं,और भयभीत भी नहीं हैं कि कल क्या होगा – कल का आनन्दपूर्ण स्वीकार है, स्वागत है – तो आप धार्मिक हैं। लेकिन हमारा मन स्थिति पकड़ता है। इसे थोड़ा समझ लें।

हमारा मन सदा स्थिति को पकड़ता है, क्यों? क्योंकि मन के लिए वह सुविधा-पूर्ण है। जब भी कुछ नई बात होती है, तो मन को असुविधा होती है। क्योंकि मन को नई बात सीखनी पड़ती है। जब भी कोई नई घटना घटती है, तो मन को फिर से समायोजित होना पड़ता है, री-एडजेस्टमेन्ट करना पड़ता है। इसलिए मन हमेशा आदतें पसन्द करता है। क्योंकि आदतो के साथ कुछ नया नहीं है, सब पुराना है, इसलिए पुराने की धारा में आप बहे चले जाते हैं, नये से आपको अड़चन होती है।

मन नये को पसन्द नही करता। जब आप कोई नई बात सुनते हैं, तो आप फौरन पायेंगे कि भीतर रेजिस्टेन्स है, भीतर विरोध है। जब आप कोई पुरानी बात सुनते हैं, जो आप पहले से ही जानते हैं, और मानते हैं, तो आप बिलकुल स्वीकार कर लेते हैं, कि बिलकुल ठीक है – इसलिए नही कि बिलकुल ठीक है, बल्कि इसलिए कि आप आदी हैं, आपको पता है कि ऐसा है। मन को कुछ सीखना नही पड़ता। मन सीखने का दुश्मन है। सीखने मे प्रवाह है। मन चाहता है – सीखो मत; जहाँ हो, वहीं ठहरे रहो।

पशुओ को देखे, पशु कुछ भी नही सीखते। सीखने की कोई सम्भावना ही नही पशु में। बामुश्किल, थोड़ा-बहुत सर्कस के लिए उनको राजी किया जा सकता है। बाकी, वह भी बामुश्किल बिलकुल स्थिति है।

अगर अधर्म का आप अर्थ समझते है, तो पशु पक्के अधार्मिक हैं; क्योंकि जहाँ उनके बाप-दादे थे, वही वे हैं, जहाँ उनके बाप-दादो के बाप-दादो थे वहीं वे हैं। कहीं कोई फर्क नही हुआ है। बन्दर दस साल पहले जैसे था, अभी भी ठीक वैसे ही है। बन्दर बड़ा पक्का अनुयायी है अपने बाप-दादो का। प्राचीन का अनुयायी है। वही पुरानी उसकी धारणा है। वह कभी नहीं बदलता। कोई उपद्रव नही, कोई क्रान्ति नही किसी तरह का कोई परिवर्तन नही।

आपके हिसाब मे तो बन्दर ही धार्मिक होना चाहिये, पर महावीर के हिसाब मे वह अधर्म में जी रहा है। आदमी बदलता है। आदमी बदलता है, इसलिए आदमी है। आदमी गति करता है, सीखता है, नया अनुसंधान करता है, आविष्कार करता है, खोजता है, नये क्षितिज खोलता चला जाता है – और आदमी हमेशा तैयार है, अपने पुराने को छोड़ने, काटने, बदलने को।

इसलिए मैं कहता हूँ, महावीर की दृष्टि वैज्ञानिक है। विज्ञान कभी भी दावा नहीं करता कि जो हम जानते है, वह ठीक है। वह कहता है, अभी तक जो जानते हैं, । उस हिसाब से ठीक है। कल जो हम जानेंगे, उस हिसाब से गलत भी हो सकता है। इसलिए महावीर कभी भी नही कहते कि 'यही ठीक है।' वे कहते हैं कि 'इसके विपरीत भी ठीक हो सकता है, इससे भिन्न भी ठीक हो सकता है। यह मेरी दृष्टि है, और दृष्टियाँ भी हैं, उनसे मेरी दृष्टि गलत भी हो सकती है।'

एक प्रवाह है जीवन – सीखने का, जानने का। हम ज्ञान को पकड़ते हैं, जानने मे बचना चाहते हैं। ज्ञान मुर्दा चीज है। मैंने आपसे कुछ कहा, आपने उसे पकड़ लिया, आपने कहा कि 'बिलकुल ठीक है।' लेकिन जानने की प्रक्रिया से आप नहीं गुजरे। ज्ञान को हम पकड लेते हैं, जानने से हम बचते हैं। क्योंकि जानना बडा कष्टपूर्ण है – जैसे कोई खाल उतरवाता हो। पुराना सब उतरता है, नए में प्रवेश करना पड़ता है।

इसलिए आप देखेंगे कि हमारे तथाकथित धर्मों में युवक उत्सुक नहीं होते, बूढ़े उत्सुक होते है। होना उलटा चाहिए। महावीर ने जब अपने जीवन का रूपान्तरण किया था, तब वे जवान थे। लेकिन मेरे पास जैन भी आते है, वे कहते है कि अभी तो काफी समय बाकी है, और ये बातें तो अन्तिम समय की है,। अभी कुछ संसार को देख ले, फिर आखीर में ..

. असल मे मरता हुआ आदमी सीखने मे बिलकुल असमर्थ हो जाता है। तब सब जड़ हो जाता है, सब ठहर गया होता है। उस ठहराव में आदमी धार्मिक हो जाते है, क्योंकि जिसको हम धर्म कहते है, वह खुद एक ठहराव हो गया है।

अगर धर्म जीवित हो तो जवान उत्सुक होगे, अगर धर्म मुर्दा हो तो बूढ़े उत्सुक होगे। मन्दिर में कौन इकठ्ठे है, इससे पता चल जायेगा कि मन्दिर जिन्दा है या मर गया है। अगर मन्दिर में बूढ़े इकठ्ठे हैं तो मन्दिर मर चुका है, बहुत पहले मर चुका है। बूढ़ो से मेल खाता है। अगर मन्दिर में जवान इकठ्ठे हैं तो मन्दिर अभी जिन्दा है। इसका यह मतलब नहीं है कि बूढ़े मन्दिर न जाएँ। इसका मतलब यह है कि अगर मन्दिर जवान हो तो बूढ़ो को जवान होना पड़ेगा, और अगर मन्दिर बूढ़ा हो, तो उन जवानों को बूढा होना पड़ेगा। तभी तालमेल बैठ सकता है।

महावीर का धर्म, युवा का धर्म है। एक बड़ी क्रान्ति महावीर ने की। हिन्दू-विचार था कि धर्म अन्तिम बात है। चौथे चरण में जीवन के संन्यास, पहले पूरे संसार का अनुभव। 'ब्रह्मचर्य'– शिक्षण का काल, फिर 'गृहस्थ'– भोग का समय, फिर 'वानप्रस्थ'– संन्यास की तैयारी का समय – और फिर पचहत्तर वर्ष की उम्र में, आखिरी पच्चीस वर्ष में 'संन्यास।'

यह हिन्दू-धारणा थी। हिन्दू-धारणा दो चीजों पर टिकी थी : चार वर्ण और चार आश्रम । महावीर ने दोनो तोड़ दीं। महावीर ने कहा, जन्म से कोई वर्ण नही होता। जन्म से तो सभी शूद्र पैदा होते हैं। इन शूद्रों में से कभी-कभी कोई-कोई ब्राह्मण हो पाता है। वह ब्राह्मण होना उपलब्धि है। जन्म से कोई ब्राह्मण नही होता।

महावीर की ब्राह्मण की परिभाषा बड़ी अनूठी है। महावीर किसको ब्राह्मण कहते है? जिसको ब्रह्म का अनुभव हो गया हो। तो जन्म से कोई कैसे ब्राह्मण हो सकता है, जन्म से सभी शूद्र होते हैं।

महावीर ने वर्ण की धारणा तोड़ दी थी, कि कोई ऊँचा-नीचा नही है जन्म से। और महावीर ने चार आश्रम की धारणा भी तोड़ दी, और कहा ऐसी कोई बात नही है कि मरते समय धर्म। धर्म तो तब, जब जीवन अपनी पूरी ऊर्जा पर है, युवा है। जब जीवन अपने पूरे शिखर पर है। जब काम-वासना पूरे प्रवाह में है, तब उसको बदलने का जो मजा है, और जो रस है, वह रस बुढ़ापे में नहीं हो सकता। क्योंकि बुढ़ापे में तो सब चीजें अपने-आप उदास होकर क्षीण हो जाती है।

वृद्धावस्था में ब्रह्मचर्य का क्या अर्थ होता है? पचहत्तर वर्ष के बाद ब्रह्मचर्य का क्या अर्थ होगा? शरीर शिथिल हो गया, इन्द्रियाँ काम नही करती, रुग्ण देह कुरूप हो गई, कोई आकर्षित भी नही होता, अब सब प्रतीक्षा कर रहे हैं कि कब आप विदा हो, तब आप कहते हैं कि 'अब मैं ब्रह्मचर्य का व्रत लेता हूँ,' तो आप भी बड़े ग़जब के आदमी हैं।

जब सारे शरीर का रोआँ-रोआँ वासना से भरा हो, और जब शरीर का एक-एक कोष्ठ मांग कर रहा हो, जब शरीर की सारी जीवन चेतना एक ही तरफ बहती हो — काम की तरफ, तब कोई ठहर जाए, ट्रेन से उतर जाए — तब जो चरम अनुभव होता है — जीवन के प्रवाह को बदलने का, वह वृद्धावस्था में नहीं हो सकता। इसलिए महावीर ने युवको को संन्यास दिया।

महावीर पर बहुत नाराज़ थे लोग। नाराजगी की बहुत-सी बातों में सबसे बड़ी नाराजगी इसलिए थी कि महावीर ने युवको को संन्यास दिया। आपको पता है,'युवकों के संन्यास का मतलब क्या होता है?' युवकों के संन्यास का मतलब होता है, सारी गृहस्थी का जाल अस्त-व्यस्त हो जायेगा। बाप बूढ़ा है, वह युवक पर निर्भर है; पत्नी नई घर में आई है, वह युवक पर निर्भर है; छोटे बच्चे हैं, वे युवक पर निर्भर हैं।

समाज का पूरा जाल चाहता है कि आप पचहत्तर साल के बाद संन्यास लें। समाज में इससे बड़ी बगावत नहीं हो सकती थी कि युवक संन्यासी हो जाये। क्योंकि इसका मतलब था कि समाज की पूरी व्यवस्था अराजक हो जाये। महावीर अनार्किस्ट है, अराजक हैं। लाखो युवक सन्यासी हुए, लाखो युवतियाँ संन्यासिनी हुईं। आप सोच सकते हैं, उस समय के समाज का पूरा जाल कैसा अस्त-व्यस्त हो गया होगा।

आप क्या देखते हैं, क्या सुनते हैं, क्या छूते हैं — वह भी चुनाव है। गहरे में आप व्याख्या कर रहे हैं। इसलिए आप अगर एक ही किताब को हर वर्ष बार-बार पढ़ें तो अलग-अलग अर्थ निकालेंगे, क्योंकि अर्थ निकालनेवाला बदल जायेगा।

इसलिए हमने इस देश में यह तय किया था कि गीता या उपनिषद् जैसी किताबें सिर्फ पढ़कर रख न दी जायें, उनका पाठ किया जाए — बार-बार पाठ किया जाये। क्योंकि जो अर्थ आपको दिखाई पड़ेगा, वह गीता का नहीं, आपकी समझ उस समय जैसी होगी वैसा वह अर्थ होगा।

इसलिए एक व्यक्ति अगर गीता को दस वर्ष बार-बार पढ़े और विकासमान व्यक्ति हो, तो हर बार नये अर्थ खोज लेगा, अर्थ की गहराई बढ़ती चली जायेगी। और अनन्त जन्मों में पढ़ने के बाद ही कृष्ण का अर्थ उसकी पकड़ में आ सकेगा, जब उसकी अपनी खुद की गहराई उतनी हो जायेगी। उसके पहले गीता का अर्थ पकड़ में नहीं आ सकता।

लेकिन महावीर इन्द्रिय, शुद्ध इन्द्रिय ज्ञान को ऊँचाई पर रखते हैं। पंडित से ऊँचाई पर रखते हैं बच्चे को, क्योंकि बच्चे का इन्द्रिय ज्ञान ज्यादा शुद्ध है। वह चीजों को सफाई से देखता है। अभी उसके पास कोई बुद्धि नहीं है कि जल्दी से व्याख्या करे कि क्या गलत, क्या ठीक ? अभी वह सिर्फ़ देखता है। एक छोटे बच्चे की आँख चाहिए, तो आप के ज्ञान में एक वास्तविकता आ जायेगी।

ध्यान रहे, सब धर्म आमतौर से 'श्रुति' से उलझे हुए हैं और विज्ञान 'मति' पर चला गया है। विज्ञान इन्द्रिय पर भरोसा करता है, शब्दों पर नहीं। वैज्ञानिक कहता है : जो दिखाई पड़ता है, वही भरोसे योग्य है; जो अनुभव में आता है, वही भरोसे योग्य है।

चार्वाक की पूरी परम्परा का जोर यही था कि जो प्रत्यक्ष है, वही भरोसे योग्य है। 'हम सुने हुए से क्या अर्थ कि वेद में लिखा है कि परमात्मा है ! परमात्मा को प्रत्यक्ष करके बताओ; अगर वह सामने है, तो ही माना जा सकता है। .. छुआ जा सके, देखा जा सके !'

चार्वाक के कहने में भी अर्थ है। उसका जोर दूसरे ज्ञान पर है। और पहले ज्ञान से दूसरा ज्ञान जरूर कीमती है। इसलिए पश्चिम में विज्ञान का जन्म हुआ, क्योंकि वे इन्द्रियवादी हैं। पूरब में विज्ञान का जन्म नहीं हो सका, क्योंकि हम श्रुति से अटके रह गये। हमने इन्द्रिय ज्ञान की कोई फ़िकर नहीं की : कि इन्द्रिय ज्ञान को प्रगाढ़ किया जाये, शुद्ध किया जाये; और इन्द्रिय से जो जाना जाता है, उसे सत्य के क़रीब लाया जाये। विज्ञान की सारी कोशिश यही है कि चीजें ठीक-से देखी जा सकें। सारे प्रयोग, सारी प्रयोगशालाएँ एक ही काम कर रही हैं कि जो इन्द्रियाँ जानती हैं, उसको और शुद्धता से कैसे जाना जा सके।

महावीर 'मति' को दूसरे नम्बर पर रखते हैं। अभी पश्चिम में एक नया आन्दोलन चलता है, एनकाउण्टर ग्रुप्स् ऑफ सेन्सिटिविटी ट्रेनिंग – संवेदनशीलता का प्रशिक्षण : कि लोग संवेदनशीलता को बढ़ाएँ। अगर महावीर को पता चले तो वे कहेंगे कि अच्छा है; 'श्रुति' से 'मति' बेहतर है। पश्चिम में सैंकड़ों प्रयोग-शालाएँ काम कर रही हैं, जहाँ लोग जाते हैं और अपनी इन्द्रियों की संवेदना को बढ़ाते हैं।

आपको पता भी नहीं कि इन्द्रियों की संवेदना आपकी मर चुकी है। जब आप किसी को छूते हैं – सच में छूते हैं ? क्या आपकी जीवन-ऊर्जा आपके हाथ से बहती है ? उस व्यक्ति में प्रवेश करती है; उसको छूती है ? या बस, हाथ हाथ में ले लेते हैं ?

अगर आप पचास लोगों के हाथ हाथ में लें, तो आप पचासों हाथ अलग-अलग अनुभव करेंगे, अगर आप सचेत हैं तो। किसी का हाथ बिलकुल मुर्दा मालूम पड़ेगा कि वह आदमी मिलना नहीं चाहता है। हाथ तो उसने हाथ में दे दिया है, लेकिन खुद को पीछे खींच लिया है। कि सिर्फ़ हाथ है वहाँ, आत्मा नहीं है। किसी आदमी का हाथ तटस्थ मालूम पड़ेगा, कि ठीक है वह हाथ तक आया है, लेकिन वह आपमें प्रवेश नहीं करेगा, वह वहीं हाथ पर खड़ा रहेगा। जैसे दो व्यक्ति अपनी-अपनी सीमाओं पर, अपने-अपने घर के घेरे में खड़े हैं। किसी व्यक्ति के हाथ से लगेगा कि उसके हाथ से ऊर्जा ने एक छलाँग ली है और वह आप में प्रवेश कर गया है। उसने आपका हाथ ही नहीं छुआ, आपके हृदय तक अपने हाथ को फैला दिया है।

अलग-अलग हाथ अलग-अलग स्पर्श देगा। लेकिन यह भी उसको ही देगा, जिसके पास स्पर्श के बोध की क्षमता है। वह क्षमता हमारी मर गई है। हमें किसी चीज में कुछ पता ही नहीं चलता। हमें ख़याल ही नहीं आता कि हम चारों तरफ़ प्रतिक्षण अनन्त संवेदनाओं से घिरे हैं, लेकिन उनका हम अनुभव नहीं कर रहे।

कभी आराम से कुर्सी पर बैठकर ही अनुभव करें कि कितनी संवेदनाएँ घट रही हैं : कुर्सी पर आपके शरीर का दबाव, कुर्सी का आपको स्पर्श; जमीन पर रखे आपके पैर; हवा का झोंका जो आपको छू रहा है; फूल की गन्ध जो खिड़की से भीतर आ गई है; चौके में बर्तनों की आवाज, बनते हुए भोजन की गन्ध जो आपके नासापुटों को छू रही है; छोटे बच्चे की जो किलकारी आपको छूती है और आल्हादित कर जाती है, किसी का चीत्कार, किसी का रोना जो आपको भीतर कम्पित कर जाता है।

अगर रोज कोई पन्द्रह मिनट चुप बैठकर अपने चारों तरफ़ की संवेदनाओं का ही अनुभव करे तो भी बड़े गहरे ध्यान को उपलब्ध होने लगेगा।

इन्द्रियाँ द्वार हैं – अद्भुत द्वार हैं, और उनसे हम जीवन में प्रवेश करते हैं।

लेकिन हमारी इन्द्रियाँ बिलकुल मुर्दा हो गई हैं। द्वार बन्द हैं, हम उनको खोलते ही नहीं। हैरानी की बात है कि हमारी इन्द्रियाँ पशुओं से कमजोर हो गई हैं। कुत्ता आपसे ज्यादा सूंघता है, आश्चर्य की बात है यह। घोड़ा मीलों दूर से गन्ध ले लेता है, हम नहीं ले पाते। ध्वनि, पशु हमसे ज्यादा गहराई से सुनते हैं।

साँप को आपने नाचते देखा होगा। मदारी बजाता है अपनी बांसुरी या तुरही और साँप नाचता है। और वैज्ञानिक कहते हैं, साँप के कान नहीं हैं तो साँप सुन नही सकता। यह बड़ी मुश्किल की बात है। हजारों साल की यह धारणा है कि साँप संगीत से आन्दोलित होता है। और वैज्ञानिक कहते है कि साँप को कान हैं ही नही, इसलिए सवाल ही नही उठता आन्दोलित होने का। लेकिन वैज्ञानिक भी देखते हैं कि साँप बांसुरी को आवाज सुनकर नाचता है। तो मामला क्या है? खोज से पता चला कि साँप पूरे शरीर से सुनता है। कान नहीं हैं, फिर भी उसका रोआँ-रोआँ संगीत की ध्वनि से आन्दोलित होता है। उसके रोएँ-रोएँ से ध्वनि प्रवेश करती है। इसलिये उसके नाच को जो मस्ती है, वह आपके पास कितने ही अच्छे कान हों, तो भी नही है। लेकिन आप भी रोएँ-रोएँ से सुन सकते है; क्योंकि रोएँ-रोएँ से वायु प्रवेश करती है, और वायु के साथ ध्वनि प्रवेश करती है।

आश्चर्य न होगा कि किसी आदि समय में मनुष्य पूरे शरीर से सुनता रहा हो; क्योंकि आप सिर्फ़ नाक से ही श्वास नहीं लेते, आप पूरे शरीर से श्वास लेते हैं। और अगर आपकी नाक खुली छोड़ दी जाये, और पूरे शरीर को लीप-पोतकर बन्द कर दिया जाये, तो भी आप तीन घंटे मे मर जायेंगे। पूरे शरीर से श्वांस जा रही है भीतर। और अगर हवा पूरे शरीर से जा रही है भीतर, तो ध्वनि भी जा रही है; क्योंकि हवा ध्वनि को ले जानेवाली है। सिर्फ कान में ही ध्वनि नही जा रही है, पूरे शरीर में ध्वनि जा रही है।

थोड़ी कल्पना करें, अगर आपको पूरे शरीर से ध्वनि के सुनाई पड़ने का अनुभव हो, तो संगीत का जो आनन्द आप ले पायेंगे, और जो अनुभव, और जो ज्ञान आपको होगा, वह अभी आपको नही हो सकता। लेकिन थोड़ा तो आपको भी ख़याल होता है कि जब भी आप सगीत सुनते है तो आपके पैर नाचने लगते हैं, हाथ थपकी देने लगते हैं। उसका मतलब यह है कि हाथ भी सुन रहा है, पैर भी पकड़ रहा है। अगर कोई व्यक्ति संगीत को सुनकर नाचने लगे, उसका रोआँ-रोआँ नाचने लगे, तो उसे पूरा अनुभव होगा ध्वनि का। नही तो उसे पूरा ध्वनि का अनुभव नहीं होगा।

मति-ज्ञान का अर्थ है: हमारी इन्द्रियाँ परिशुद्ध हों, द्वार उन्मुक्त हों, और जीवन को भीतर लेने की हमारी तैयारी हो।

आप स्नान करते हैं, लेकिन आप व्यर्थ कर लेते हैं। मैं जैसा कहूँ, वैसा स्नान करें: फौवारे के नीचे खड़े हो जाएँ, सब विचार छोड़ दें, दुनिया को भूल जायें। तो जो मन्दिर में नहीं हो सकता, वह आपको स्नानगृह में हो सकता है। लेकिन सिर्फ़

पानी के स्पर्श को, जो आपके सिर पर गिर रहा है और शरीर पर जिसकी धाराएँ बही जा रही हैं, सिर्फ़ उसके स्पर्श का पीछा करें। पूरे शरीर से उसके स्पर्श को पीयें। रोएँ-रोएँ से पानी की ताजगी को भीतर जाने दें।

आप के शरीर में पचहत्तर प्रतिशत पानी है। तो जब पानी आपको बाहर से स्पर्श करता है, तब अगर आपका पूरा शरीर संवेदनशील हो तो भीतर का पानी भी आन्दोलित होने लगेगा। आप पानी ही हैं, पचहत्तर प्रतिशत। इसलिए पूरे चाँद की रात में आपको बहुत आनन्द मालूम होता है। आनन्द इसलिये मालूम होता है, क्योंकि आपके शरीर के भीतर का पच्चहत्तर प्रतिशत पानी सागर की तरह आन्दोलित होने लगता है। पूरे चाँद की रात में वह जो आपको अच्छा लगता है, वह अच्छा इसलिए लगता है कि आपके भीतर का पानी अभी भी सागर का हिस्सा है।

आप जानकर हैरान होंगे कि आपके शरीर के पानी में उतने ही तत्त्व हैं, जितने सागर के पानी में। वैसा ही नमक, वैसे ही केमिकल्स — ठीक उसी अनुपात में। क्योंकि वैज्ञानिक कहते हैं, आदमी का पहला जन्म मछली की तरह हुआ, वह पहली यात्रा है। अब आप बहुत विकसित हो गये हैं, लेकिन भीतर आपका जीवन अभी भी सागर की तरह है। वहाँ अब भी सागर है।

तो जब आप सागर के किनारे बैठे हैं, तब सागर के आन्दोलन को गौर से देखें और इतने लीन हो जायें कि आपके भीतर का सागर एक छलाँग लगाकर बाहर के सागर से मिलने लगे। तो आपको इन्द्रिय ज्ञान होगा।

महावीर उसे 'मति' कहते हैं। छोटे बच्चो को मति-ज्ञान होता है। जैसे-जैसे आप बड़े होते हैं, वैसे-वैसे भूलता जाता है। फिर तो उन्हीं को होता है, जो ध्यान में प्रवेश करते हैं, जो फिर छोटे बच्चों की तरह हो जाते हैं। तब हवा का हल्का झोंका भी उन्हें स्वर्ग की खबर देता है; तब फूल की हल्की-सी सुगंध भी जीवन का नृत्य बन जाती है; तब दिये की लपटती-भागती लौ मारे प्राण की ऊर्जा का अनुभव बन जाती है — जब आपको मति ज्ञान होना शुरू होता है।

पश्चिम में चल रही ट्रेनिंग कि लोग अपनी इन्द्रियों को फिर सजग कर ले, हमें बहुत बचकानी मालूम पड़ेगी; क्योंकि वह हमारे ख़याल में नहीं है। तीन सप्ताह, चार सप्ताह के लिए लोग इकठ्ठे होते हैं किसी केंद्र पर और सब तरह से जीवन को अनुभव करने की कोशिश करते हैं। समुद्र की रेत पर आँख बन्द करके लेटते हैं, ताकि रेत का स्पर्श अनुभव हो सके; पानी के झरने में सिर झुकाकर बैठते हैं, ताकि पानी का अनुभव हो सके; आँख बन्द करके एक-दूसरे को स्पर्श करते हैं, ताकि एक-दूसरे के शरीर के स्पर्श की प्रतीति हो सके।

दो प्रेमी भी एक-दूसरे के शरीर से बड़े ऑर्थोडॉक्स, बंधे-बंधाएँ ढंग से परिचित होते हैं। कभी आपने अपनी प्रेयसी को अपनी पीठ और उसकी पीठ मिलाकर देखा

है कि दोनों कैसा अनुभव करते हैं ? बड़ा भिन्न अनुभव होगा, अगर आप अपनी प्रेयसी की पीठ के साथ अपनी पीठ मिलाकर, आँख बन्द करके खड़े हो जायें। तो आपको पहली दफा एक नये व्यक्ति का अनुभव होगा, क्योंकि पीठ की तरफ से प्रेयसी बिलकुल भिन्न है।

लेकिन जब चीजें बंधी, रूटीन हो गई हैं। कभी आप अपने बच्चे को पास लेकर, उसके गाल को अपने गाल से लगाकर थोड़ी देर शान्त बैठे हैं? क्योंकि बच्चा अभी शुद्ध है, अभी उसकी जीवन-ऊर्जा प्रवाहित हो रही है। अगर आप बैठ जाएँ अपने बच्चे के पास उसके गाल को अपने गाल से लगाकर, और अनुभव कर सकें, तो आपका बच्चा आपको भी जीवनदायी सिद्ध होगा। आपकी उम्र थोड़ी ज्यादा हो जायेगी।

यह अनुभव हुआ है कि कभी-कभी वृद्ध उम्र के लोग जब कम उम्र की लड़कियों से विवाह कर लेते हैं तो उनकी उम्र बढ जाती है। क्योंकि कम उम्र की लड़की के साथ उनको भी अपनी उम्र नीचे लानी पड़ती है। उससे मिलने को, उससे सम्बन्ध बनाने को उन्हें नीचे उतरना पड़ता है; उनके शरीर की जो जड़ता है, उसे उन्हें नीचे लाना पड़ता है।

यह कुछ आश्चर्य न होगा कि बर्ट्रेन्ड रसॅल जैसा व्यक्ति नव्बे वर्ष की उम्र तक भी युवा रहा। क्योंकि अस्सी वर्ष की उम्र तक वह नए विवाह करता चला गया। अस्सी वर्ष की उम्र में बर्ट्रेन्ड रसॅल ने शादी की एक बीस वर्ष की लड़की से। वह जो युवापन है, वह जो ताजगी है इन्द्रियों की, वह बनी रही होगी।

रसॅल इन्द्रियवादी था। वह मानता था कि इन्द्रिय की जितनी शुद्धता हो जीवन में, और इन्द्रियो का जितना प्रगाढ अनुभव हो, उतना ही जीवन चरम पर पहुँचता है। पर महावीर ऐसा नही मानते। वे मानते हैं, जीवन के और आयाम हैं आगे।

लेकिन, हम तो 'श्रुति' पर ही अटक जाते हैं। हम 'मति' तक भी नहीं पहुँच पाते। पशुओं-जैसी शुद्ध इन्द्रियाँ चाहिए साधक के पास, तभी वह सिद्ध हो पायेगा। नहीं तो नही हो पायेगा। मगर हमारा तो उल्टा चल रहा है सारा हिसाब। हम साधक उसको कहते हैं, जो इन्द्रियो को मार रहा है, जो इन्द्रियो को दबा रहा है। अगर आपका साधु संगीत सुन रहा हो, तो आपको शक हो जायेगा कि बात क्या है? अगर आपका साधु बहुत रस से भोजन कर रहा हो, तो आपको शक हो जायेगा कि मामला गड़बड़ है! हमारी तो कोशिश ही यही है कि साधु इन्द्रिय को, जिह्वा को बिलकुल मार दे।

लेकिन, ध्यान रहे अगर कोई अपनी इन्द्रियों को मार देगा तो उसका मति-ज्ञान कुन्द हो जायेगा; तो उसके जानने की इन्द्रिय क्षमता-कम हो जायेगी।

और जितनी ही वह क्षमता कम होगी उतना ही उसके जीवन का विस्तार सिकुड़ जायेगा, संकुचित हो जायेगा ।

इसलिए साधु संकुचित हो जाता है, सिकुड़ जाता है । इसलिए साधु का जीवन आमतौर से आत्मघाती मालूम पड़ता है । वह सब तरफ से अपने को सिकोड़ता जाता है, सिकोड़ता जाता है — कुन्द होता जाता है, खुलता नहीं, मुक्त आकाश नहीं बनता ।

महावीर की बात समझने-जैसी है । महावीर कहते हैं : पहला ज्ञान 'श्रुति', दूसरा ज्ञान 'मति', तीसरा ज्ञान 'अवधि' । लेकिन तीसरा ज्ञान उसी को होगा, जिसका मतिज्ञान काफ़ी प्रगाढ़ हो । क्योंकि मनुष्य की प्रत्येक इन्द्रिय के पीछे छिपी हुई एक सूक्ष्म इन्द्रिय भी है। अवधि-ज्ञान उस सूक्ष्म इन्द्रिय का ज्ञान है . . . जैसे आप घटनाएँ सुनते हैं ।

हरकोस पश्चिम में बहुत प्रसिद्ध है — पीटर हरकोस । वह दूसरे महायुद्ध में गिर पड़ा। साधारण आदमी था; गिरने से बेहोश हो गया। सिर में चोट लगी, अस्पताल में भरती किया गया । जब अड़तालीस घंटे बाद वह होश में आया तो वह बड़ा चकित हुआ । उसे ख़ुद भी भरोसा नहीं आया कि उसकी कोई अन्तर-इन्द्रिय खुल गई है सिर में चोट लगने से — आकस्मिक, एक्सीडेन्टल ! वह जो नर्स उसके पास खड़ी थी, उसे उस नर्स के चित्त के भीतर क्या हो रहा है, वह समझ में आने लगा । वह थोड़ा बेचैन भी हुआ । उसने नर्स से पूछा कि 'क्या तुम अपने किसी प्रेमी से मिलने का विचार कर रही हो ?' उस नर्स ने कहा कि 'क्या मतलब ?' वह भी चौंक गई, क्योंकि उसका प्रेमी बाहर खड़ा उसकी प्रतीक्षा कर रहा था । वह इस मरीज को निबटाकर जल्दी से अपने प्रेमी के पास पहुंच जाना चाहती थी । इस मरीज को तो वह निबटा रही है, उसका मन तो प्रेमी के पास चला गया है ।

हरकोस को कोई उसके पास आये तो उसके भीतर की बात अनुभव में आने लगी । किसी की चीज़, किसी का रुमाल उसे दे दें, तो वह रुमाल का ख़याल करके उस आदमी का वर्णन करने लगा । दस साल तक तो वह परेशान रहा । क्योंकि बड़ी परेशानी की बात ही थी । कोई आदमी रास्ते से निकले और आपको उसके भीतर का थोड़ा-सा ख़याल आ जाये, या आप अपनी पत्नी को प्रेम कर रहे हों और आपको ख़याल आ जाये कि वह अपने किसी प्रेमी का विचार कर रही है, तो . . .?

अक्सर करते हैं। अक्सर पति-पत्नी किसी और का सोचते रहते हैं, लेकिन पकड़ में नहीं आता । क्योंकि सूक्ष्म-इन्द्रियां हमारी जड़ हैं । स्थूल-इन्द्रियां हमारी जड़ हैं, तो सूक्ष्म-इन्द्रियां तो जड़ होंगी ही ।

जब स्थूल इन्द्रियां संवेदनशील हो जाती हैं तो उनके पीछे छिपी हुई सूक्ष्म इन्द्रियां गतिमान होती हैं । उन सूक्ष्म इन्द्रियों का जो अनुभव है, उसको महावीर अवधि-ज्ञान कहते हैं । टेलिपैथी, क्लेरवायंस सब अवधि ज्ञान हैं ।

पश्चिम में साइकिक साइंस अवधि-ज्ञान पर काम कर ही रही है बड़े जोर

से, और हजारों आवामखुल गये है। अनेक तरह के प्रामाणिक प्रयोग हो गये हैं, जिनसे पता चलता है कि आदमी के पास कुछ सूक्ष्म इन्द्रियाँ भी हैं, जिनसे वह बिना देखे देख लेता है, बिना सुने सुन लेता है। आपको भी कभी-कभी इसकी झलक मिलती है, लेकिन आप उसको टाल देते हैं, आप उसका हिसाब नहीं रखते।

कभी आप बैठे हैं घर में अचानक आपको ख़याल अपने मित्र का आता है, और आप देखते हैं कि वह मित्र भीतर चला आ रहा है। ख़याल पहले आता है, मित्र दरवाज़े से बाद में भीतर आता है। आप सोचते है, संयोग की बात है। संयोग की बात नहीं है।

इस जगत में संयोग-जैसी बात होती ही नही। इस जगत में सब वैज्ञानिक है, सब कार्य-कारण से बंधा है। उस मित्र का दरवाज़े पर आना आपकी सूक्ष्म इन्द्रियो ने पहले पकड़ लिया, आपकी स्थूल इन्द्रियों ने बाद में पकड़ा।

कभी आपका कोई प्रियजन मर रहा हो, बहुत दूर हो – हज़ारों मील दूर, तो भी आपके भीतर कुछ पीड़ा शुरू हो जाती है। आप पकड़ नहीं पाते, क्योंकि आपको साफ़ नही है। अगर साफ़ हो जाये, और आप उस दिशा में काम करने लगें, तो आपकी पकड़ में आना शुरू हो जायेगा।

इसको अनुभव किया गया है कि जुड़वाँ बच्चे एक साथ बीमार पड़ते हैं, चाहे हज़ारो मील दूर हो। एक ही अंडे से पैदा हुए जुड़वाँ बच्चे एक साथ बीमार पड़ते हैं। यहाँ एक बच्चे को सर्दी हो, और दूसरा बच्चा पेकिंग में हो, तो उसको वहाँ सर्दी हो जायेगी। बड़ी हैरानी की बात है, क्योंकि मौसम अलग है, देश अलग है, हवा अलग है। अगर इसको इन्फेक्शन हुआ है, तो उसी दिन उसको इन्फेक्शन होने का कोई कारण नहीं है। यहाँ फ्लू चल रहा है, वहाँ फ्लू नही चल रहा है; लेकिन दोनो को एक साथ सर्दी पकड़ जायेगी।

वैज्ञानिक बड़े चिन्तित थे कि यह कैसे होता है? लेकिन अब साइकिक खोज कहती है कि दोनों बच्चे इतने एक साथ पैदा हुए है, इतने एक-जैसे है; और उनकी सूक्ष्म-इन्द्रियाँ इतनी संयुक्त हैं कि एक में जरा-सा भी स्पंदन हो तो दूसरे को ख़बर मिल जाती है। एक बच्चे को सर्दी पकड़े तो दूसरे बच्चे की सूक्ष्म इन्द्रियाँ अनुभव करने लगती हैं कि सर्दी हो गई। उस कारण दूसरे को भी सर्दी हो जाती है। वह मानसिक सर्दी है, लेकिन हो जायेगी।

एक अंडे से पैदा हुए बच्चे क़रीब-क़रीब साथ-साथ मरते हैं। ज़्यादा-से-ज़्यादा फ़र्क़ तीन महीने का होता है। क्योंकि मृत्यु जब एक की घट जाती है, तो दूसरे की सूक्ष्म इन्द्रियों पर चोट पहुँच जाती है, वह मरने के क़रीब हो जाता है। आप कभी-कभी छोटे-छोटे प्रयोग करें, तो आपको अपनी सूक्ष्म इन्द्रियों का ख़याल आ सके।

सभी व्यक्तियों को तीन ज्ञान सम्भव हैं, आसानी से : श्रुति, मति, और अवधि।

इन तीन में कोई विशेषता नहीं है। इसलिए तीसरा ज्ञान देखकर जब आप चमत्कृत होते हैं, तो आप नासमझ हैं। तीसरे ज्ञान के कारण लोग महात्मा हो जाते हैं। लेकिन तीसरे ज्ञान से जीवन की स्थिति कोई उपर नहीं उठती।

आप गये किसी महात्मा के पास, और उसने जाने से ही बता दिया कि 'आपका घर कैसा है, घर के सामने एक वृक्ष है – बस, आप गये! अब आपने कहा कि मिल गये गुरु, सद्‌गुरु से मिलना हो गया!

इस आदमी ने थोड़ा-सा सूक्ष्म इन्द्रियों का प्रयोग किया है, जो कि कोई भी कर सकता है। आप प्रयोग न करें, यह बात और है। आपके पास भी रेडियो है, आप न ट्यून करें और न स्टेशन लगायें, तो लटकाये घूमते रहें! इस आदमी ने ट्यून कर लिया, क्योंकि कोई बड़ी कला नहीं है। मगर इसके रेडियो से आवाज आनी शुरू हो गई, और आप रेडियो लटकाये घूम रहे हैं!

अवधि-ज्ञान तक तीनों बातें बिलकुल सामान्य हैं, उसमें कुछ भी असाधारण नहीं है। लेकिन तीसरा ज्ञान हमें बहुत प्रभावित करता है। कभी आपने ख़याल किया कि तीसरा ज्ञान अक्सर अशिक्षित लोगों में ज्यादा होता है। ग्रामीण, गवार, गाव के लोगों मे ज्यादा होगा। आदिवासी, उनमें ज्यादा होगा। क्योंकि आप भूल ही गये हैं कि सूक्ष्म इन्द्रियाँ भी होती हैं। आप तो सिर्फ़ बुद्धि से जी रहे हैं, श्रुत से। आपकी सारी युनिवर्सिटीज श्रुत-ज्ञान पर आधारित हैं। अभी कोई विश्वविद्यालय नहीं जो आपको मति-ज्ञान दे। जंगल में जो आदमी है उसको कोई बुद्धि की ट्रेनिंग तो होती नहीं; और जंगल मे कोई सुविधा भी नहीं उसके पास कि बुद्धि से ज्यादा जी सके। उसको जीना पड़ता है सूक्ष्म में। शेर के हमला करने से पहले तो बुद्धि काम कर सकती है कि अब क्या करना है, लेकिन हमला कर देने के बाद करने को कुछ बचता नहीं। वह जो जंगल मे आदमी रह रहा है उसको इन्द्रियों से ही सजग नहीं रहना पड़ता, उसको सूक्ष्म इन्द्रियों से भी सजग रहना पड़ता है कि कहीं शेर को उसकी आहट न मिल जाये। शेर हमला करे इसके पहले उसे सावधान हो जाना चाहिये, तो ही बचाव हो सकता है, नहीं तो बचाव नहीं हो सकता है।

आस्ट्रेलिया में छोटा-सा एक क़बीला है, जिसका वैज्ञानिक अध्ययन हो रहा है। वह बड़ा चमत्कारी क़बीला है। उस क़बीले का हर आदमी आपको महात्मा मालूम पड़ेगा, मगर वह कबीला बिलकुल साधारण है। सिर्फ़, बहुत पुराना है; सभ्यता से उसका सम्बन्ध नहीं है। बड़ी अजीब घटना उस कबीले में घटती एक वैज्ञानिक ने देखी। एक वैज्ञानिक वहाँ ठहरा हुआ था अध्ययन करने के लिए कि क्या मामला है? . . .

ज्यादा वैज्ञानिक अध्ययन करने जायेंगे तो अध्ययन कर पायेंगे कि नहीं, इसमें तो शक है, लेकिन उनको जरूर बिगाड़ आयेंगे। क्योंकि उनमें भी शक पैदा कर

आयेंगे। और शक जहाँ आ गया, वहाँ अवधि से आदमी नीचे उतर जाता है। अवधि आस्था का तत्व है, भरोसे का।

...उस कबीले में कोई आदमी चिठ्ठी नहीं लिखता। चिट्ठी लिखना वे जानते नहीं। भाषा, लिपि उनके पास नहीं। पोस्टमैन भी नहीं है, पोस्ट-ऑफिस भी नहीं है। लेकिन कभी-कभी मित्रों को, प्रियजनों को ख़बर भेजने की ज़रूरत पड़ती है। तो हर कबीले के गांव में एक छोटा-सा पौधा होता है — गांव के बीच। उस पौधे का उपयोग करते हैं वे मित्रों को सन्देश भेजने के लिये। अगर मां का बेटा दस मील दूर है और वह चाहती है कि वह जल्दी घर वापिस आ जाये, तो वह पौधे के पास जायेगी। और वहाँ जाकर अपने बेटे से बात करेगी, जैसा आप फोन के पास करते हैं। पौधे से वह कहेगी 'सुन, मेरी तबियत ख़राब है, तू जल्दी वापस आ जा, साँझ होते-होते तू वापस आ जाना।' और बेटा साँझ होते-होते वापस आ जायेगा। और बेटे से अगर आप पूछें तो वह कहेगा कि 'दोपहर में मुझे मेरी मां की आवाज सुनाई पड़ी कि मा कह रही है कि जल्दी घर आ जा, मेरी तबियत ख़राब है।'

इसका वैज्ञानिक अध्ययन हो रहा है, और वैज्ञानिक चकित हुए कि यह क्या मामला है?

मामला कुछ भी नहीं है। ये लोग सीधे-साधे पशुओं-जैसे लोग हैं।

मनुष्य की सूक्ष्म इन्द्रियाँ बड़ी शक्तिशाली है, बड़ी दूरगामी हैं; समय और स्थान की कोई बाधा नही है। प्राचीन समय में भी विज्ञान विकसित हुआ था, लेकिन सारा विज्ञान सूक्ष्म इन्द्रियों के आधार पर था। आधुनिक विज्ञान स्थूल इन्द्रियों के आधार पर है। प्राचीन समय में भी आदमी ने दूर संवाद की कला खोज ली थी। आज हमने भी खोज ली है, लेकिन वह बाह्य इन्द्रियों के आधार पर है। हमारे पास टेलिफोन हैं, रेडियो हैं, टेलिविज़न हैं — ये सब बाह्य इन्द्रियों का विस्तार हैं। प्राचीन समय में आदमी ने अन्तर-इन्द्रियों का विस्तार कर लिया था, और उनके आधार पर उसने बहुत-से काम कर लिए थे, जो हमारी पकड़ के बाहर हैं। जैसा कि हमारे यन्त्र उनकी पकड़ के बाहर हैं।

मनुष्य की हर इन्द्रिय के पीछे सूक्ष्म इन्द्रिय है। आँख के पीछे एक सूक्ष्म आँख है, जो भीतर छिपी है। उसे विकसित किया जा सकता है। आप थोड़े प्रयोग करें तो आपको ख़याल में आ जायगा। और हर सौ आदमी में से कम-से-कम तीस आदमी आसानी से सफल हो जायेंगे। इतने लोग यहाँ मौजूद हैं, इनमें से अनेक लोग सफल हो जायेंगे। सौ में से तीस आदमियों की अवधि-स्थिति अभी भी बिगड़ी नहीं है।

आप एक छोटा-सा प्रयोग करें। ताश के पत्ते हाथ में ले लें, आँख बन्द कर लें। गड्डी में से एक पत्ता निकालें, और सोचें मत — देखें कि यह पत्ता क्या है? राजा है

कि रानी है, कि जोकर है, कि क्या है ? सोचें मत, सोचने से तो बिगड़ जायेगा मामला। क्योंकि सोचने में तो आप अनुमान लगाने लगेंगे कि शायद राजा हो। तब आप दुविधा में पड़ जायेंगे, बेचैनी में पड़ जायेंगे। नहीं, आप सिर्फ़ आँख बन्द करके देखें। आँख बद करके देखें कि क्या है ? और सोचें मत। और जो चीज पहली दफा आए, उसका भरोसा करें, दूसरे का ध्यान मत करें। पहले ख़याल में आए कि जोकर, तो आँख खोलें और देखें।

दो-चार दिन आप प्रयोग करें। आप चकित हो जायेंगे कि आप आँख बन्द करके ताश की गड्डी में से देख पाते हैं कि क्या है ?

यह सिर्फ़ इसलिए कह रहा हूँ, ताकि आपको ख़याल आ जाये कि सूक्ष्म इन्द्रियाँ भी हैं। ख़याल आ जाये तो भरोसा हो जाये, भरोसा हो जाये तो काम शुरू हो जाये।

तय कर ले अपने किसी मित्र से कि रोज रात के ठीक आठ बजे वह कलकत्ते से आपको संदेश भेजेगा; सिर्फ़ आँख बन्द करके बैठ जायेगा और एक वाक्य का संदेश भेजेगा। और ठीक आठ बजे आप रिसेप्टिव होकर बैठ जायेंगे कि कोई सन्देश आए तो उसे पकड़ लें। सोचें नही, जो भी वचन पहला आ जाये, वह कितना ही एबसर्ड और व्यर्थ क्यों न मालूम पड़े, उसे नोट कर लें। और एक तीन महीने इस प्रयोग को करें। आप चकित हो जायेंगे कि तीन महीने के भीतर आपकी सूक्ष्म को पकड़ने की क्षमता, सूक्ष्म को ग्रहण करने की क्षमता बढ़ गई है।

गुर्जिएफ के पास जाकर अनेक स्त्रियों को, जब वे गुर्जिएफ से मिलने जाती थी, अनुभव होता था कि उनके सेक्स सेन्टर पर कोई चोट की गई है। कई स्त्रियाँ घबड़ा जाती थी कि यह क्या मामला है ? यह आदमी कुछ शैतान मालूम होता है। लेकिन मामला कुल इतना था कि जैसे हर इन्द्रिय के पीछे सूक्ष्म इन्द्रिय है, वैसे जननेन्द्रिय के पीछे भी सूक्ष्म इन्द्रिय है। उससे चोट की जा सकती है। और गुर्जिएफ सिर्फ़ इतना कह रहा है कि वह सूक्ष्म इन्द्रियों पर काम कर रहा है। उससे चोट की जा सकती है।

कई बार अनजाने भी चोट हो जाती है, जब आपको पता भी नही होता। कोई स्त्री पास से गुजरती है, आप अचानक कामातुर हो जाते है; या कोई पुरुष पास से गुजरता है और स्त्री अचानक संकुचित हो जाती है। लगता है कि कुछ हो रहा है। कोई कुछ भी नहीं कर रहा होता, फिर भी लगता है कुछ हो रहा है। कभी अचानक भी होता है; क्योंकि अचानक कभी सूक्ष्म इन्द्रिय सक्रिय हो जाती है। वस्तुत: जिसे हम प्रेम कहते हैं, वह अवधि-ज्ञान की भाषा में सूक्ष्म इन्द्रियों का सक्रिय हो जाना है।

आप एक स्त्री से बिलकुल मोहित हो जाते हैं । जब आप मोहित हो जाते हैं तो सारी दुनिया आपको पागल कहती है । लोग पूछते हैं, क्या देखते हो उस स्त्री में ? पर आपको कुछ दिखाई पड़ रहा है, जो औरों को दिखाई नहीं पड़ रहा । क्या दिखाई पड़ रहा है आपको ? आपकी कोई सूक्ष्म इन्द्रिय उस स्त्री के सम्पर्क में सक्रिय हो जाती है । तब आप उस स्त्री को, जैसी वह ऊपर से दिखाई पड़ती है, वैसा नहीं देख रहे हैं, बल्कि वह जैसी भीतर है, वैसा आपको प्रतीत होने लगा है ।

प्रेम की घटना अवधि ज्ञान की घटना है । महावीर कहते हैं, ये तीन ज्ञान सामान्य हैं । सारे चमत्कार तीसरे ज्ञान में आ जाते हैं । आप बीमार हैं और एक महात्मा के पास जाते हैं — चमत्कारी ! और वह कहता है, 'जाओ, तीन दिन में ठीक हो जाओगे ।' आप सोचते हैं कि उसने तीन दिन में ठीक हो जाओगे कहा, इसलिए मैं तीन दिन में ठीक हो रहा हूँ । बात बिलकुल दूसरी है : उसकी सूक्ष्म इन्द्रियाँ सक्रिय हैं, और वह देखता है कि तीन दिन बाद तुम ठीक होनेवाले हो, इसलिए वह कहता है कि तीन दिन में ठीक हो जाओगे । और जब तुम तीन दिन में ठीक हो जाते हो, तो तुम सोचते हो कि चमत्कार हो गया, उस महात्मा ने ठीक कर दिया । लेकिन उस महात्मा को सिर्फ़ इतना बोध हुआ कि तीन दिन में तुम ठीक हो जाओगे । यह बोध आज नहीं कल वैज्ञानिक यन्त्रों से भी हो सकेगा ।

रूस में ऐसे कैमरे विकसित किये जा रहे हैं, जो बीमारी कितने दिन में समाप्त हो जायेगी, इसका चित्र ले सकें । वे ठीक एक्स-रे जैसे हैं । बीमारी है, इसका पता चल सके; और बीमारी कितने देर में ठीक हो जायेगी, इसका पता चल सके; और बीमारी कितने दिन बाद शुरू होनेवाली है, इसका पहले से पता चल सके — इन तीनों दिशाओं पर रूस में काफ़ी काम हो रहा है । और सफलतापूर्वक काम हो रहा है । कोई भी बीमारी आपके जीवन में आये, उसके छह महीने पहले उसके फोटोग्राफ लिए जा सकते हैं । और अगर छः महीने पहले बीमारी का चित्र लिया जा सके, तो बीमारी आने के पहले ही आपका इलाज किया जा सकता है ।

जो-जो मन भीतर से कर सकता है, वह-वह विज्ञान यन्त्र के सहारे बाहर से कर सकता है ।

चौथे ज्ञान को महावीर कहते हैं, 'मनःपर्याय' । यहाँ से साधक की योगी होने की यात्रा शुरू होती है । 'मनःपर्याय' का अर्थ है : स्वयं के मन के भीतर जो पर्याय हैं, जो रूप हैं, उनका साक्षी-दर्शन । और जब कोई व्यक्ति अपने मन की पर्यायों का साक्षी-दर्शन करने में समर्थ हो जाता है, तो वह दूसरों के मन की पर्यायों का भी साक्षी दर्शन करने में समर्थ हो जाता है। जब कोई व्यक्ति अपने मन की पूरी पर्तों को देखने में समर्थ हो जाता है, तो उसको अपने पूरे पिछले जन्म दिखाई पड़ने शुरू हो जाते हैं;

क्योंकि वे सब मन की पर्तों में मौजूद है । कोई भी स्मृति खोती नहीं, सब स्मृतियाँ संग्रहीत होती चली जाती हैं । उन सबको फिर से खोला जा सकता है, देखा जा सकता है ।

मन की पर्यायों का जिसको अनुभव होने लगे . . . आपने गाली दी, तो मनःपर्याय वाला व्यक्ति आपकी गाली की फ़िक्र नहीं करेगा, न आपकी फ़िक्र करेगा, वह भीतर देखेगा कि आपकी गाली से मेरे मन में कैसे रूप, कैसे फॉर्मस् पैदा होते है ? मेरे भीतर क्या होता है ? क्योंकि असली सवाल मैं हूँ, असली सवाल आप नहीं हैं । आप से क्या लेना-देना है ? आपने गाली दी, मैंने आंख बन्द की और देखा कि मेरे भीतर क्या होता है ?

इस साक्षी-दर्शन से धीरे-धीरे बाहर से दृष्टि भीतर की तरफ मुड़ती है; हम मन के पीछे सरकते हैं । और जो व्यक्ति मन के पीछे सरकता है, उसे आत्मा का अनुभव शुरू होती है । 'मन-पर्याय' की अवस्था में आत्मा की पहली झलक मिलनी शुरू होती है । 'मैं कौन हूँ', इसका बोध शुरू होता है । और तब मन ऐसा दिखता है, जैसे आकाश में घिरे बादल हो, और मैं सूर्य हूँ, जो बादलों में छिप गया हूँ । इन बादलों के साथ हमारा इतना तादात्म्य है कि हम भूल ही जाते हैं कि हम इनसे अलग है । हम इनके साथ एक हो जाते है ।

जब आप क्रोध से भरते है तो आपका क्रोध अलग नहीं रहता, आप क्रोध के साथ बिलकुल एक हो जाते हैं; आप क्रोधी हो जाते हैं । जब आप भूख से भरते हैं, तो आप भूखे हो जाते है । लेकिन मनःपर्याय वाला व्यक्ति जानेगा कि शरीर को भूख लगी है और मैं जान रहा हूँ । यह स्पष्ट भेद होगा । आपने गाली दी है, मन उद्विग्न हो गया, मैं जान रहा हूँ । मन की उद्विग्नता मेरी उद्विग्नता नहीं है; मन की बेचैनी मेरी बेचैनी नही है । मन एक यन्त्र है । मन परेशान है, मैं परेशान नहीं हूँ ।

लेकिन मन के इस घेरे के बाहर उतरना बड़ा साहस है, बड़े-से-बड़ा साहस है, क्योंकि हमारा पूरा जीवन ही मन का जीवन है । जो भी हम जानते हैं अपने बाबत, वह मन ही है । जो व्यक्ति मन के बाहर उतरता है, उसे लगता है कि मैं मरने की अवस्था में जा रहा हूँ ।

ध्यान मृत्यु का प्रयोग है । ध्यान से मनःपर्याय पैदा होता है । लेकिन हम तो डरते हैं थोड़ा-सा भी बाहर निकलने में, क्योंकि मन के बाहर निकलने का मतलब है कि मैं खोया । मेरा सारा होना ही मन है । कभी-कभी एकाध कदम भी रखते हैं तो घबड़ाकर फिर वापस ले लेते है ।

सुना है मैंने कि मुल्ला नसरुद्दीन के घर कुछ बदमाशों ने हमला किया । दरवाजे उन्होंने सब बन्द कर दिये । मुल्ला के हाथ पैर-बाँध कर उसे खड़ा कर दिया और

उसके चारों तरफ़ चाक से एक लकीर खींच दी, और कहा कि 'इस घेरे के बाहर निकले कि समझना हत्या हो जायेगी। इस घेरे के बाहर भर मत निकलना।' उसकी पत्नी को घसीटकर दूसरे कमरे में ले गये। घण्टेभर बाद वे सब — मुल्ला खड़ा था अपने घेरे में — घर छोड़कर चले गये। पत्नी भीतर से अत्यन्त दयनीय अवस्था में — कपड़े फटे हुए, खून के दाग — बाहर भागी हुई आयी, और उसने नसरुद्दीन से कहा, 'यू मिज़रेबल कॉवर्ड, डू यू नो व्हाट दे वर डुइंग टू मी इन दैट रूम? — क्या कर रहे थे वे लोग उस कमरे में मेरे साथ? तुम अत्यन्त कायर हो।'

नसरुद्दीन ने कहा, 'कायर, यू काल मी ए कॉवर्ड, एन्ड यू नो व्हॉट आई डिड, व्हेन दे वर विद् यू इन दि रूम? ऑन थ्री सेपरेट ऑकेजन्स, आई स्टेप्ड आउट ऑफ द सर्कल! — तुम्हें पता है कि मैंने क्या किया, जब वे तुम्हारे साथ कमरे में थे? तीन अलग-अलग मौको पर घेरे के बाहर मैंने कदम रखा, और तुम मुझे कायर कहती हो।'

बस, ऐसे ही हम भी कभी-कभी मन के घेरे के बाहर जरा-सा कदम रखते हैं, और बड़ी बहादुरी समझते है, फिर भीतर खीच लेते है।... वे आदमी तो जा चुके और नसरुद्दीन अभी भी घेरे में खड़ा था।...और बहादुर भी अपने को समझ लेते हैं। डर है! डर क्या था नसरुद्दीन का — कि मौत न हो जाये, कि हत्या न कर दें वे लोग?

ध्यान में भी वही डर है। और गुरु से बड़ा हत्यारा खोजना मुश्किल है। इसलिये हमने तो उपनिषदो में गुरु को मृत्यु ही कहा है। और जब कठोपनिषद् में नचिकेता का बाप उससे कहता है नाराज होकर...। क्योकि नचिकेता के पिता ने एक उत्सव किया है और वह दान कर रहा है। तो जैसा कि लोग दान करते हैं, मरी-मुर्दा चीजें — गायें, जिनका कि दूध सूख चुका है, वह दान कर रहा है; घोड़े, जो अब बोझ ढो नहीं सकते; रथ, जो अब चल नही सकते — वह उनका दान कर रहा है।

जैसा कि दानी दान करते है। जो उनके काम नही आता, वे उसे दान कर देते हैं।

क्वेकर समाज में एक नियम है कि दान उसी चीज का करना जो तुम्हें सबसे ज्यादा पसन्द हो, नहीं तो मत करना। नही तो उसका कोई मूल्य नही है। दान का मतलब ही तभी है, जब तुम वह चीज़ दान करो जो तुम्हे सबसे ज्यादा प्यारी हो। तो ही दान किसी मूल्य का है।

और मैं मानता हूँ कि क्वेकर समाज की समझ जो दान के सम्बन्ध में है, वैसी समझ दुनिया के किसी समाज में पैदा नहीं हुई। वे कहते है, हर सप्ताह एक चीज दान करना, लेकिन वही चीज जो तुम्हे सबसे ज्यादा प्यारी हो। तो उससे क्रान्ति घटित होगी।

हम भी दान करते हैं ! वह जो कचरा-कूड़ा इकट्ठा हो जाता है, उसको हम दान कर देते है ! और अक्सर दान की चीजें दूसरे लोग भी दूसरों को दान करते चले जाते है । क्योंकि वे चीजें किसी के काम की नही होती ।

. . . नचिकेता का पिता दान कर रहा है, नचिकेता पास में बैठा देख रहा है । उसे बड़ी हैरानी होती है । वह पूछता है कि 'ये गायें, जो अब दूध नहीं देती हैं, क्या फायदा है इनको दान करने में ?' बाप नाराज होता चला जाता है ।

बेटे सरल होते हैं । स्वभावत, क्योंकि अभी उनकी उम्र भी क्या है ? अभी नचिकेता भोला-भाला है । उसे चीजें साफ दिखाई पड़ती हैं । बाप समझ रहा है कि वह दान कर रहा है, और बेटे को दिखाई पड़ रहा है कि 'कैसा दान ? यह गाय तो दूध दे ही नही सकती, उल्टे जिसको तुम दे रहे हो उस पर बोझ हो जायेगी । उसको घास का और इन्तजाम करना पड़ेगा, पानी और पिलाना पड़ेगा । यह बूढ़ी गाय देने से क्या फायदा ?' पर बाप उसको कहता है कि 'तू चुप रह, तू क्या जानता है ?' लेकिन उससे भी चुप रहा नही जाता । आखिर में वह पूछता है कि 'आप सभी-कुछ दान कर दोगे ?' बाप कहता है, 'हाँ, सभी-कुछ ।' तो वह पूछता है, 'मुझे किसे दान करोगे ? क्योंकि मैं भी तो आपका बेटा हूँ ।' बाप नाराजगी में कहता है कि 'तुझे मौत को दे दूंगा, यम को दे दूंगा ।'

बड़ी मीठी कथा है कठोपनिषद् में कि नचिकेता फिर मृत्यु को दे दिया जाता है । और मृत्यु से नचिकेता जीवन के गहरे-से-गहरे सवाल पूछता है, और जीवन की परम गुह्य साधना को लेकर वापस लौटता है । इस कथा में गहरा प्रतीक यह है कि बाप जब कहता है, तुझे मृत्यु को दे दूंगा, तब वह कहता है तुझे गुरु को दे दूंगा । क्योंकि गुरु का अर्थ ही मृत्यु है । गुरु से गुजर कर तू नया होकर लौट आयेगा ! नचिकेता नया होकर लौटता है । अमृत का तत्त्व सीखकर लौटता है ।

हमारा डर यही है । . . . ध्यान . . . ? समाधि . . . ? कि हम मर तो नहीं जायेंगे, मिट तो नहीं जायेंगे । हम अपने को बचाकर ध्यान करना चाहते है । तो ध्यान नही हो सकता । हमें अपने को छोड़ना ही पड़ेगा, तोड़ना ही पड़ेगा, हटना ही पड़ेगा । मनःपर्याय केवल उन्ही लोगों के जीवन में उतरता है, जो मन से दूर हट जाते हैं ।

क्या करें . . . ?

मन के साथ जहाँ-जहाँ तादात्म्य हो, वहाँ-वहाँ तादात्म्य न होने दें । क्रोध उठे – पूरा प्राण आपका कहेगा कि क्रोधी हो जाओ – उस समय भीतर शान्त बने रहें । क्रोध को घूमने दें चारों तरफ, दबाने को कोई जरूरत नहीं है । हाथ पैर फड़कें, फड़कने दें; मुट्ठियाँ बंधें, बंध जाने दें । क्रोध शरीर के खून को उत्तप्त कर दे; श्वाँस तेज चलने लगे, चलने दें । लेकिन भीतर केन्द्र पर अलग खड़े देखते रहें कि क्रोध घट

रहा है मेरे शरीर और मन में, लेकिन मैं पृथक हूँ, मैं अन्य हूँ। मैं अलग हूँ; मैं सिर्फ़ देखने वाला हूँ। जैसे यह किसी और को घट रहा है।

काम-वासना पकड़े, ऐसे ही दूर खड़े हो जायें; लोभ पकड़े, ऐसे ही दूर खड़े हो जायें; विचारों का झंझावात पकड़े, ऐसे ही दूर खड़े हो जाएँ। रात पड़े हैं बिस्तर पर, नीद नहीं आ रही है। विचार पकड़े हुए हैं। विचारों के कारण नींद में बाधा नहीं पड़ती; आप विचारों के साथ तादात्म्य कर लेते हैं, इससे बाधा पड़ती है। अब दोबारा जब ऐसा हो, रात नीद न आए और विचार पकड़े हों, तब और कुछ न करें, सिर्फ़ आँख बन्द किये इतना ही अनुभव करें कि 'मैं अन्य हूँ, ये विचार अन्य हैं'। जैसे आकाश में बदलियाँ चल रही हैं, ऐसे मन में विचार चल रहे हैं; जैसे रास्ते पर कारें चल रही है, ऐसे मन में विचार चल रहे हैं – मैं अपने घर में बैठा देख रहा हूँ।' सिर्फ़ देखते रहें; थोड़ी ही देर में आप पायेंगे – विचार खो गये, आप गहरी निद्रा में प्रवेश कर गये।

ध्यान की प्रक्रिया का अर्थ है : विचार से अपने को तोड़ लेना। विचार से टूटते ही व्यक्ति को 'मन पर्याय' की अवस्था शुरू हो जाती है। महावीर मनःपर्याय को चौथा ज्ञान कहते हैं। चौथा ज्ञान साधक को उपलब्ध होता है। और पाँचवें ज्ञान को महावीर कहते है, 'केवल'। मात्र-ज्ञान, जहाँ कुछ भी जानने को नहीं रह जाता। क्योंकि चौथे ज्ञान में मन की पर्यायें जानने को रहती हैं। और उन्हें जानते-जानते, साक्षी होते-होते मन की पर्यायें गिर जाती हैं, मन के रूपान्तर गिर जाते हैं; मन खो जाता है, आकाश खाली हो जाता है। उस खालीपन में सिर्फ़ सूर्य का प्रकाश रह जाता है, सिर्फ़ सूर्य रह जाता है। वह सिद्ध की अवस्था है। उस सिद्ध की अवस्था में जो जाना जाता है, वही सत्य है।

'श्रुति, मति, अवधि, मनःपर्याय और केवल – ये पाँच ज्ञान हैं।'

इस बात को ठीक-से समझ लें। महावीर का जोर बड़ा अनूठा है। वे कहते है आप जैसे हैं, वैसी अवस्था में सत्य नहीं जाना जा सकता। इसलिए सत्य की खोज छोड़ो, अपनी अवस्था बदलो। आप जैसे हैं, उसमें तो असत्य ही जाना जा सकता है। आप असत्य को आकर्षित करते हैं।

'श्रुति' की अवस्था में असत्य ही जाना जा सकता है। 'मति' की अवस्था में इन्द्रिय-सत्य जाना जा सकता है – वस्तुओं का सत्य। 'अवधि' की अवस्था में सूक्ष्म इन्द्रियों का सत्य जाना जा सकता है। 'मनःपर्याय' की अवस्था में मन के जो पार है, उसकी झलक और मन के सब रूपान्तरणों का सत्य जाना जा सकता है। और 'केवल' की अवस्था में शुद्ध सत्य जाना जा सकता है। जो है – अस्तित्व, मात्र अस्तित्व। उसे हम परमात्मा कहें, या जो भी नाम देना चाहें : निर्वाण कहें, मोक्ष कहें।

महावीर ने ये पाँच ज्ञान कहे हैं। और मेरे जाने, किसी दूसरे व्यक्ति ने ज्ञान का इतना सूक्ष्म वैज्ञानिक विश्लेषण नहीं किया है। और इसकी कोई सम्भावना नहीं है कि इन पाँच के अतिरिक्त छठवां ज्ञान हो सकता है। इसकी कोई सम्भावना नहीं है। विज्ञान तीन तक पहुँच गया है, चौथे पर चरण रख रहा है। ध्यान पर पश्चिम में बड़े प्रयोग हो रहे हैं; चौथे ज्ञान पर चरण रखने की कोशिश की जा रही है। और आज नहीं कल, पाँचवें का भी स्मरण आना शुरू हो जायेगा। महावीर इस सदी के पूरे होते-होते, मन के सम्बन्ध में बड़े-से-बड़े वैज्ञानिक सिद्ध हो सकते हैं।

'ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, वेदनीय, मोहनीय, आयु, नाम, गोत्र और अन्तराय – इस प्रकार संक्षेप में ये आठ कर्म बतलाये हैं।'

ये पाँच ज्ञान और इन पाँच ज्ञानों को ढक लेनेवाले; इस केवल को ढक लेनेवाले, इस शुद्ध ज्ञान को ढक लेनेवाले आठ कर्मों के रूप हैं।

महावीर की पकड़ ठीक विश्लेषक, वैज्ञानिक की पकड़ है। जैसे कि कोई निदान करता है मरीज का कि क्या बीमारी है, क्या कारण है, क्या उपाय है – ऐसे एक-एक चीज का वे निदान करते हैं। महावीर कवि नहीं हैं। उपनिषदों में जो काव्य है, वह महावीर की भाषा में नहीं है। महावीर बिलकुल शुद्ध गणित और वैज्ञानिक बुद्धि के व्यक्ति हैं। शायद इसीलिए महावीर का प्रभाव जितना पड़ना था उतना नहीं पड़ा; क्योंकि लोग गणित से कम प्रभावित होते हैं, काव्य से ज्यादा प्रभावित होते हैं; क्योंकि लोग कल्पना से ज्यादा प्रभावित होते हैं, सत्य से कम प्रभावित होते है। महावीर के कम प्रभाव पड़ने का एक कारण यह भी है – बुनियादी कारणों में से एक कारण यह भी है कि वे बिलकुल गणित की तरह चलते हैं।

लेकिन जिन्हें साधना के पथ पर जाना है, कविता उन्हे काम नहीं देगी। हाँ, अगर घर में बैठकर आँखें बन्द करके सपने देखने है तो बात अलग है। जिन्हे यात्रा तय करनी है, उन्हें तो नक्शे चाहिये – साफ। खतरो का पता चाहिए – खाई खड्डे कहाँ हैं, भटकाने वाले मार्ग कहाँ हैं? और क्या-क्या कारण है, जिनके कारण मैं संसार में खड़ा हूँ; और एक-एक कारण को कैसे अलग किया जा सके ताकि मैं संसार के बाहर हो जाऊँ – इसका साफ-साफ नक्शा चाहिये।

महावीर एक शुद्ध चिकित्सक की तरह व्यवहार कर रहे हैं, जीवन की विचारणा में। आठ, वे कहते है, मनुष्य की शुद्धता को रोक लेनेवाले कर्म-मल हैं। इनको, एक-एक को हम ख़याल में लें, समझ में आ जायेंगे।

जो चीज आपके ज्ञान को आवृत्त करती है, वही 'ज्ञानावरणीय' है। जो-जो चीजें आपके ज्ञान को रोकती हैं, ढाँकती हैं, और आपके अज्ञान को परिपुष्ट करती

हैं, वे सभी चीजें ज्ञान पर आवरण हैं।

कौन-सी चीजें आपके अज्ञान को परिपुष्ट करती हैं?

पहली तो बात यही कि आप अपने को अज्ञानी मानने को राजी नहीं होते। आप ज्ञानी हैं, यह आवरण हो गया — खोज बन्द हो गई। यह बीमारी हो गई। यह ऐसा ही है, जैसे कि कोई बीमार आदमी कहे कि 'मैं स्वस्थ हूँ, कौन कहता है कि मैं बीमार हूँ?' अगर बीमार आदमी भी इसको एक तरह का आक्रमण समझ ले कि कोई उसे बीमार कहे, और वह लड़ने लगे कि 'कौन कहता है कि मैं बीमार हूँ? मैं बिलकुल स्वस्थ हूँ; शर्म नहीं आती मुझे बीमार कहते हुए!' तो फिर उसके इलाज का कोई उपाय न रहा।

अज्ञानी यही कह रहा है। वह कहता है, 'कौन कहता है कि मैं अज्ञानी हूँ?' अगर कोई आपको बात को गलत सिद्ध करे, तो आप लड़ने को तैयार हो जाते हैं। गलत सिद्ध करने में क्या ख़तरा है? वह आपको सिद्ध कर रहा है कि आप अज्ञानी हैं, यही खतरा है।

दुनिया में लोग सत्य के लिये नहीं लड़ते; मेरी बात सत्य है, इसके लिये लड़ते हैं। ये इतने जो सम्प्रदाय दिखाई पड़ते हैं, इतने अड्डे दिखाई पड़ते हैं, इनका झगड़ा कोई सत्य का झगड़ा नहीं है। सत्य के लिये क्या झगड़ा हो सकता है? झगड़ा इस बात का है कि जो मैं कहता हूँ वही सत्य है, और कोई सत्य नहीं हो सकता।

मैंने सुना है कि एक सूफ़ी फ़कीर मरा। स्वर्ग पहुँचा, तो उसने परमात्मा से पहली प्रार्थना की कि 'सबसे पहले तो मैं यह जानना चाहता हूँ कि स्वर्ग का पूरा विस्तार कितना है? और मैं पूरे स्वर्ग में एक भ्रमण करना चाहता हूँ, इसके पहले कि कहीं निवास बनाऊँ।'

तो परमात्मा ने कहा कि 'यह उचित नहीं है, यह नियम के विपरीत है। तुम सूफ़ी हो, तुम्हारी जगह तय है। स्वर्ग का वह हिस्सा जहाँ सूफी बसते हैं, तुम वहाँ चले आओ।'

पर उस सूफ़ी ने ज़िद बांध ली। उसने कहा कि 'चाहे मुझे नर्क भेज दें, लेकिन इसके पहले कि मैं अपनी जगह चुनूँ, पूरे स्वर्ग को जितना है, एक बार देख लेना चाहता हूँ।

परमात्मा ने कहा, 'ऐसी भी ज़िद क्या करनी? कोई ऐसी ज़िद नहीं करता; क्योंकि सभी मानते हैं कि उनका स्वर्ग ही बस स्वर्ग है। जैनी आते हैं, वे अपने स्वर्ग में चले जाते हैं; हिन्दू आते हैं, वे अपने स्वर्ग में चले जाते हैं; मुसलमान आते हैं वे अपने स्वर्ग में चले जाते हैं। और सभी यही मानते हैं कि उनका स्वर्ग ही बस एकमात्र स्वर्ग है, और कोई स्वर्ग नहीं है। इसलिये तू कैसा आदमी है: यह बात

ही ठीक नही है; नियम के विपरीत है ! लेकिन तू नही मानता, और मुझे प्यारा है, इसलिये तुझे मौका देता हूँ । लेकिन किसी को बताना मत ।'

तो एक देवदूत साथ कर दिया गया उस फ़कीर के। उस देवदूत ने फ़कीर को दिखाया मुसलमानो का स्वर्ग, यहूदी और ईसाइयो के स्वर्ग – सब दिखाता चला गया। लेकिन सभी जगह वह कुछ फुस-फुसा फुस-फुसाकर बात करता था। आख़िर उस सूफ़ी फकीर से नही रहा गया तो उसने पूछ ही लिया कि 'तुम इतने फ़ुस-फ़ुसाकर क्यो बात करते हो ?'

तो देवदूत ने कहा कि 'इसलिये, कि इन लोगों को पता न चल जाए। क्योंकि ये सब यही मानते है कि बस केवल वे ही स्वर्ग में हैं। अगर मुसलमान को पता चल जाए कि ईसाई भी स्वर्ग में है, तो वह उदास हो जायेगा। सब मजा ही चला जायेगा उसका। उसके लिये सब ईसाई नर्क में पड़े है। जैन को पता चल जाए कि हिन्दू भी चले आ रहे है स्वर्ग में, तो उसके पैर के नीचे की सारी भूमि खिसक जाए। ये लोग जो इतने आनन्दित दिखाई पड़ रहे हैं, इनका मजा ही यह है कि बस केवल हम ही स्वर्ग में हैं, बाकी सब नर्क में हैं।

हर आदमी अपने सत्य को सत्य की सीमा समझता है। सोचता है, मै जो मानता हूँ वही ठीक है। और सारी दुनिया उसको मान ले, यह उसकी चेष्टा होती है। ऐसा व्यक्ति मतवादी होता है, और ऐसा व्यक्ति सदा अज्ञान में घिरा रह जाता है। ज्ञान की तरफ़ जानेवाले व्यक्ति को इस तरह के कर्म-मल को अपने आस-पास इकट्ठा नही करना चाहिए। उसे सदा विनम्र मुक्त और राजी होना चाहिए कि सत्य कही से भी आता हो, मैं खुला हूँ। सत्य कहाँ से आता है, इसका कोई सवाल नही। मै प्यासा हूँ, पानी गंगा का है कि यमुना का, इसका कोई सवाल नही है – पानी चाहिये। पानी किन हाथों से आया, इसका भी कोई सवाल नही।

लेकिन, कुछ ना-समझ ऐसे हैं कि आम खाने जाते है और गुठलियाँ गिनकर जीवन बिता देते हैं। आम खाने का कभी मौका ही नही आता, गुठलियाँ गिनना ही काफ़ी हो जाता है।

महावीर कहते हैं ज्ञानावरणीय उन सारी वृत्तियों को, जो आपके ज्ञान के प्रस्फुटन में बाधा है : आपका अहंकार, आपका मतवाद, आपके पक्षपात, आपका यह आग्रह कि यही ठीक है।

अनाग्रही-चित्त चाहिये। इसलिए महावीर ने अनाग्रही-चित्त का एक पूरा दर्शन दिया, जिसे वे 'स्याद्‌वाद' कहते हैं। वे कहते है कि किसी भी चीज के सम्बन्ध में ऐसा मत कहो कि यही ठीक है, क्योंकि जगत् बहुत बड़ा है। और भी स्वर्ग हैं। दूसरा भी ठीक हो सकता है। विपरीत बात भी ठीक हो सकती है; क्योंकि

जीवन बड़ा जटिल है। यहाँ एक आदमी जो भी कहता है, वह आंशिक सत्य ही होगा, पूर्ण सत्य नहीं होगा।

इसलिये भी महावीर का प्रभाव बहुत नहीं पड़ा, क्योंकि महावीर का विचार सम्प्रदाय बनाने वाला विचार नहीं है। सम्प्रदाय जिन्होंने बना लिया है उनके पीछे, वे बड़े चमत्कारी लोग हैं। महावीर के पीछे सम्प्रदाय बन नहीं सकता, बनना नहीं चाहिए। क्योंकि महावीर, सम्प्रदाय की जो मूल भित्ति है कि मैं ही ठीक हूँ, उसको तोड़ रहे हैं।

वह सम्प्रदाय, जो कहे कि आप भी ठीक हैं, कैसे सम्प्रदाय बन सकता है ? मन्दिर कहे कि मस्जिद भी ठीक है, कोई हर्जा नहीं वहाँ भी चलें, तो मन्दिर का धन्धा टूट जायेगा। मन्दिर को तो कहना ही चाहिये कि सब गलत है। और जितनी ताकत से कहे कि मस्जिद गलत है, चर्च गलत है; और सुननेवाले को जितना विश्वास दिला दे कि सिर्फ मन्दिर ही सही है, सन्देह मिटा दे, तो ही कोई मन्दिर में आनेवाला है।

ये सब दुकान की ही बात है। अगर दुकानदार ही कहने लगे कि जो माल मेरी दुकान पर है, वही और सब दुकानों पर भी है; जो दाम यहाँ है, वही दाम सभी जगह है; कहीं से भी लो, सब एक है – तो यह दुकान खो जायेगी। ये दुकान नहीं बच सकती। दुकानदार को तो कहना ही चाहिए कि माल तो सिर्फ यहीं है, बाकी सब नकल है !

महावीर अजीब दुकानदार हैं ! वे कहते हैं कि दूसरा भी ठीक हो सकता है। वे किसी को गलत कहते ही नहीं। उनकी चेष्टा ही यही है कि कोई कितना भी गलत क्यों न हो, उसमें भी थोड़ा सच तो जरूर होगा। उस सच को चुन लो। क्योंकि कोई भी बिलकुल झूठी बात टिक नहीं सकती, खड़ी नहीं हो सकती। खड़े होने के लिये भी थोड़ा तो सच का सहारा चाहिए। वे कहते हैं, इसलिये जब तुम किसी असत्य को भी चलते देखो, तो थोड़ी खोज करना, उसके पीछे जरूर कहीं कोई सत्य होगा। अन्यथा असत्य चल नहीं सकता। असत्य को भी चलने के लिये सत्य के ही पैर चाहिये, तो ही वह चल सकता है। तो तुम उस सत्य को पकड़ लो, असत्य की फ़िकर छोड़ दो। असत्य पर तुम जोर ही क्यों देते हो।

महावीर से कोई आकर अगर पूछे – 'निर्वाण है या नहीं ?' तो महावीर कहते हैं : 'है भी और नहीं भी है।' ऐसे आदमी का सम्प्रदाय बनाना मुश्किल है। क्योंकि यह आदमी कोई भी बात पक्की नहीं कहता। कभी कहता है, 'है', कभी कहता है, 'नहीं है।'

सम्प्रदाय बनाने के लिये साफ़ बातें चाहिये। ऐसा नहीं कि महावीर की बातें ग़ैर-साफ़ हैं। उनकी बातें इतनी साफ़ हैं कि हम-जैसे अन्धों को उनमें सफाई दिखाई

नहीं पड़ती । हमारी आदतें हैं बंधी हुई चीजों को देखने की । महावीर का सत्य आकाश की तरह बड़ा है, पर हम आंगन की तरह छोटे-छोटे सत्यवाले लोग हैं ।

तो महावीर कहते हैं कि निर्वाण है उसके लिये जो 'केवल' में पहुँच गया है । निर्वाण नहीं है उसके लिये जो अभी संसार में खड़ा है ।

महावीर से कोई पूछता है – 'क्या संसार माया है ?' क्योंकि मायावादी हैं, वे कहते हैं संसार माया है । तो महावीर कहते हैं – 'है भी, नहीं भी है ।' क्योंकि जो संसार में खड़ा है उसके लिये संसार माया नहीं है, और जो संसार के पार उठ गया है उसके लिये संसार माया है । उसके लिये कुछ भी नहीं बचा संसार में, उसका स्वप्न टूट गया है । इन्द्रधनुष दूर से देखे जाने पर है, पास से देखे जाने पर नहीं है ।

तो महावीर कहते हैं : सभी सत्य जो हम कहते हैं, आंशिक हैं, उनसे विपरीत भी सत्य हो सकता है । यह दृष्टि जिस व्यक्ति को है, ऐसा व्यक्ति अपने ज्ञान को आवृत करनेवाले कर्मों को काट देता है ।

महावीर बड़े अद्भुत हैं । महात्मा गान्धी ने एक शब्द चलाया – सत्याग्रह । महावीर उससे भी राजी नहीं हैं । वे कहते हैं, सत्य का भी आग्रह नहीं; क्योंकि जहाँ आग्रह आया, वहाँ असत्य आ जाता है । महावीर कहते हैं – अनाग्रह ।

लेकिन, हम तो असत्य का भी आग्रह करते हैं । क्योंकि मेरा असत्य मुझे आपके सत्य से भी ज्यादा प्रीतिकर मालूम पड़ता है । क्योंकि मेरा है । मेरे असत्य के लिये मैं लड़ता हूँ; मैं कहता हूँ, यही सत्य है । क्यों. . ? ऐसी लड़ाई भी क्या है . . ? क्योंकि अगर ये असत्य टूटता है, तो मैं टूटता हूँ । उसके सहारे ही मैं खड़ा हूँ । अगर मेरी सारी धारणाएँ गलत हो जाएँ, तो मैं गलत हो गया ।

लेकिन जो व्यक्ति ज्ञान की खोज में निकला है, अगर वह तैयार है पूरी तरह से गलत होने को, तो वह पूरा तरह से सही हो जायेगा । उसकी यात्रा शुरू हो गयी ।

महावीर कहते हैं, दूसरा है ज्ञान को आवृत्त करनेवाला – 'दर्शनावरणीय ।' आपकी आँखों पर, आपके दर्शन पर भी पर्दा है । आप जो देखते हैं, उसमें आपकी व्याख्या प्रविष्ट हो जाती है ।

मैंने सुना है, अमरीका का एक करोड़पति पिकासो के एक चित्र को खरीद कर ले गया । लाखों रुपये पिकासो के चित्र के दाम थे । उसने अपनी बैठकखाने में उस चित्र को लगाया । वह उस चित्र की बड़ी प्रशंसा किया करता था । जो भी उसके घर आता, वह उसे चित्र दिखाता कि देखो कैसा अद्भुत चित्र है, कितने रुपए खर्च किये हैं । एक दिन पता चला कि वह चित्र नकली है; पिकासो का बनाया हुआ नहीं है, किसी ने नकल की है ।

बात ख़त्म हो गई। वह जो सुन्दर चित्र था, बहुमूल्य उसका सौन्दर्य खो गया, मूल्य खो गया। वह चित्र उसने उठाकर कबाड़खाने में डाल दिया।

इस आदमी को सच में सौन्दर्य दिखाई पड़ता था या सिर्फ़ ख़याल था? अगर इसने अपनी आँखों से चित्र का सौन्दर्य देखा होता तो यह कहता, 'क्या फ़र्क़ पड़ता है कि किसी ने नकल की है? चित्र सुन्दर है और बैठक में रहेगा। चित्र लाखों रुपये का है, चाहे नकल ही क्यों न हो। चित्र अपने-आप में सुन्दर है, और जिसने नकल की है वह पिकासो से बड़ा कलाकार है; क्योंकि पिकासो की नकल कर सका। शायद पिकासो भी अपने चित्र की नकल न कर सके। इससे कोई फ़र्क़ नहीं पड़ता।

लेकिन चित्र उठाकर फेंक दिया गया, क्योंकि असली सवाल चित्र का नहीं था। पिकासो का है – इससे था। लेकिन कुछ महीने बाद पता चला कि वह धारणा गलत थी, चित्र पिकासो का ही है। चित्र उठाकर वापस बैठकखाने में लगा दिया गया। झाड़-पोंछ की गई उसकी फिर से, क्योंकि कचरा-कूड़ा उसपर जम गया था। और वह करोड़पति फिर से कहने लगा कि 'कैसा अद्‌भुत् चित्र है!'

आपकी आँखें हैं या क्या हैं? आप भी यही कर रहे हैं।... आप भी...यही कर रहे हैं!

अगर कोई बाँसुरी बजा रहा है, आपको पता है कि ऐसे ही कोई ऐरा-गैरा बजा रहा है, तो आप कहेंगे कि 'क्यों सिर खा रहे हो?' और अगर आपको पता चले कि कोई महान कलाकार है, तो आप बिलकुल रीढ सीधी करके बैठ जायेंगे कि 'क्या ग़जब का संगीत है!'

लोग शास्त्रीय संगीत सुनते रहते हैं! उनको बिलकुल पता नहीं कि क्या हो रहा है? लेकिन शास्त्रीय हो रहा है, तो शास्त्रीय सुनने से वे भी सुसंस्कृत मालूम होते हैं। वे भी सिर हिलाते हैं! ... 'दर्शनावरणीय!'

आपके पास अपनी आँखें नहीं, अपने कान नहीं, अपने हाथ नहीं – एक्सपर्ट बता रहा है कि 'यह कीमती है, यह सुन्दर है, यह बहुमूल्य है।'

आपके हाथ में हीरा रख दिया जाये और बताया न जाये कि हीरा है, कह दिया जाए कि एक चमकदार कंकड़ है, आप उसे बच्चों को खेलने को दे देंगे। और एक दिन आपको पता चले कि एक्सपर्टस् कह रहे हैं कि 'कोहेनूर है' – छीन लेंगे बच्चे से, तिजोरी में बन्द करके रख लेंगे।

आपके पास अपनी कोई भी प्रतीति नहीं है; आपका दर्शन विशुद्ध नहीं है – अशुद्ध है, उधार है। आँखें अपनी हैं, और आँखों पर पर्दे किन्हीं और के हैं। सब चीजें ऐसी हैं।... सब चीजें ही... ऐसी हैं! मैं रोज देखता हूँ। आप रोज अनुभव करते होंगे, चारों तरफ़ यह घट रहा है।

मैं एक मित्र को एक मूर्ति दिखाने ले गया। मूर्ति महावीर की है, लेकिन कुछ अनऑर्थोडॉक्स है। जैसी होनी चाहिये महावीर की, वैसी नहीं है, कुछ भिन्न है। तो वे खड़े रहे। मैंने कहा कि 'झुको, नमस्कार करो।' उन्होंने कहा, 'क्या झुकने का है?' मैंने कहा, 'जरा नीचे देखो ग़ौर से, महावीर का चिन्ह बना हुआ है। नीचे गौरसे देखा, और साष्टांग ... सिर रख कर लेट गये!

आखिर आपके भीतर से अपना कुछ उद्भावन होता है कि नहीं होता? या सब दूसरों से संचालित है?

तो जिसकी दृष्टि अपनी नही है, निज की नही है, उसको महावीर कहते हैं, उसके दर्शन पर आवरण है।

अपनी आँखें खोजें। और अगर आपको एक पत्थर प्रीतिकर लगता हो, तो हीरे की तरह उसे अपनी तिजोरी में सम्हाल कर रखें; और अगर एक हीरा आपको साधारण लगता हो, तो कचरे में फेंक दें!

इतनी हिम्मत चाहिये। इतनी हिम्मत न हो तो आदमी कभी भी दर्शन की क्षमता को उपलब्ध नही होता। और जिसके पास आँख अपनी नही हैं, वह क्या अपने परमात्मा को खोज सकेगा! कोई उपाय नहीं है।

निजता मूल्यवान है।

तीसरे कर्म की एक प्रक्रिया है जो हमें चारों तरफसे घेरे है, उसे महावीर 'वेदनीय' कहते हैं। दुख के परमाणु हमारे चारों तरफ हैं। उनके कारण हम निरन्तर दुखी होते रहते हैं। कुछ लोग, आप जानते होंगे — कुछ क्या, अधिक लोग ऐसे होते हैं, जिनको आप सुखी कर ही नहीं सकते। आप कुछ भी करें, वे उसमें से दुख निकाल लेंगे।

मुल्ला नसरुद्दीन हर साल रोता था कि 'इस साल फसल खराब गई, इस साल वर्षा आ गई, इस साल धूप ज्यादा हो गई, इस साल जानवर चर गये, इस साल पक्षी आ गये। लेकिन, एक साल ऐसा हुआ अनहोना कि न पक्षी आए, न कीड़े लगे, न ज्यादा धूप पड़ी, न ज्यादा वर्षा हुई, न कम वर्षा हुई। फसल ऐसी अद्भुत हुई कि लोग कहने लगे कि 'हजारों वर्ष में ऐसा शायद ही हुआ हो।' बूढ़े-से-बूढ़े गाँव के कहने लगे — 'बड़ी अद्भुत फसल हुई है; कुछ भी सड़ा नही, कुछ भी गला नहीं, कुछ भी खराब नहीं हुआ।' लेकिन मुल्ला है कि अपने दरवाजे पर सिर लटकाए दुखी बैठा है। उसके पड़ोस के लोगों ने कहा कि 'नसरुद्दीन, अब तो खुश हो जाओ, अब तो कुछ भी उदासी का कारण नहीं है।' उसने कहा कि 'कारण क्यों नहीं है कुछ भी सड़ा-गला नहीं है, जानवरों को क्या खिलायेंगे?'

. . . 'वेदनीय '. . . दुख खोज ही लेंगे ! ऐसा हो ही नहीं सकता कि कहीं दुख न हो ।

हम सबके पास जन्मों-जन्मो से ऐसे वेदनीय परमाणु है, जो हमें उकसाते हैं कि खोजो दुख, दुख खोजो । और ऐसा असम्भव है कि आदमी को कहीं खोजने से दुख न मिल जायें । जीवन में दुख है – काफी है, और अगर आप खोजने को उत्सुक हैं, तब तो कहना ही क्या !

हमारी हालत वैसी ही है, जैसे कभी आपके पैर में चोट लग जाती है, तो फिर दिनभर वही चोट लगती रहती है । आप सोचते होंगे, 'कैसा अजीब मामला है, दुनिया का नियम कैसा बेहूदा है कि जब चोट नही थी तो इसमें चोट नही लगती थी, अब चोट लगी है, एक घाव है, तो दिनभर चोट लग रही है ?'

आप गलती में है । दुनिया आपके घाव की कोई फ़िक्र नही करती । और न दरवाजे को कोई मतलब है कि आपके घाव में लगे; न कुर्सी को मतलब है, न टेबल को मतलब है । न बच्चे को मतलब है कि आपके घाव पर खड़ा हो जाये । किसी को कोई मतलब नहीं है आपके घाव से । लेकिन जब आपके पास घाव होता है, तो वेदनीय कर्म आपके घाव के आस-पास इकट्ठे हो जाते हैं । तब हर चीज छूती है, और बहुत दुख मालूम होते हैं । कल भी हर चीज छूती थी, लेकिन आपके पास दुख को पकड़ने की क्षमता नही थी, घाव नही था । कल भी लड़के ने पैर वहीं रख दिया था, लेकिन कुछ पता नही चला था । आज भी वहीं रख दिया है, लेकिन आज पता चलता है; क्योंकि आज घाव है ।

ध्यान रहे, आपके दुख कोई आपको दे नही रहा है, आप ले रहे हैं । दुनिया में कोई किसी को दुख दे नहीं सकता । यह हमें कठिन लगेगा । इससे उल्टा समझ लें तो आसानी हो जायेगी । क्या दुनिया में कोई किसी को सुख दे सकता है ? पत्नी पति को सुख देने की कोशिश कर रही है, पति पत्नी को सुख देने की कोशिश कर रहा है । और दोनों दुखी हैं, नर्क में मरे जा रहे हैं । . . . कोई किसी को सुख नहीं दे सकता है ' तो कोई किसी को दुख भी कैसे दे सकता है ।

मां-बाप बड़ी कोशिश कर रहे हैं बेटे को सुख देने की, और बेटा सोच रहा है : कब इनसे छुटकारा हो, कैसे छूटें इनके जाल से ।

. . . क्या मामला है . . . ?

कोई किसी को सुख दे नहीं सकता, न कोई किसी को दुख दे सकता है । इस जगत में दुख लिया जा सकता है, सुख लिया जा सकता है – दिया नहीं जा सकता । यह एक मौलिक सिद्धान्त है, आधारभूत । इसलिए अगर आप दुख में जी रहे हों,

